एक लड़के ने मुझसे पूछा कि यह कैसे संभव हो सकता है ? तो मैंने जवाब दिया कि मैं अगर हिमालयकी उत्तरकी तरफ जाऊँ तो वह दक्षिणमें फेंक जायगा। तब उसकी हिम्मत नहीं होगी कि वह दक्षिणमें न जाय। इसी तरह मैं उसे सब दिशाओंमें फेंक सकता हूँ। वह बड़ा है परन्तु जड़ है और मैं चेतन हूँ। वह कपासके बहुत बड़े ढेरके समान है, लेकिन मैं अग्नि-की चिनगारी हूँ। मैं उसे खाक कर दूँगा, वह मुझे जला नहीं सकता। इसीलिए मैं चाहूँ तो दुनियाको मित्र या शत्रु बना सकता हूँ। यह मेरे हाथकी बात है, यह वेदोंने समझाया है। वेदोंसे लेकर बुद्धतक हजार सालतक उसे दुहराया गया है। उसकी कसौटी की गयी है। बुद्धका अनुभव पक्का है। बुद्धने कोई नयी बात नहीं कही। परन्तु उन्होंने वह बात जितने निश्चयसे सामने रखी, उतने निश्चयसे शायद ही किसीने पहले रखी होगी। 'वैरसे वैर मिटता नहीं, क्रोधको अक्रोधसे जीतो' यह बात बुद्धके अनुभवसे स्थिर हो गयी।

यह बात एक विचारके तौरपर मानी गयी, परन्तु सारे समाजमें उसका प्रयोग कैसे किया जाय—हमारी सारी समस्याएँ राजनैतिक, सामाजिक, कौटुंबिक उस तरीकेसे कैसे हल की जायँ, यह अब सोचना है। निर्वैरताको अमलमें कैसे लाया जाय, यह हमें देखना है। बीचके जमानेमें पानीसे अग्नि-को नष्ट करनेके, शांतिसे क्रोधको और निर्वैरतासे वैरको मिटानेके प्रयोग हुए हैं। फिर भी वे सारे व्यक्तिगत अनुभव थे। उसका समाजमें कैसे अमल करना—यह मालूम नहीं था। विज्ञानके प्रयोग पहले छोटे पैमानेपर प्रयोगशाला (Laboratory) में होते हैं, और वहाँ जब एक सिद्धान्त सिद्ध होता है तो फिर व्यापक पैमानेपर उसे कैसे अमलमें लाया जाय, यह देखा जाता है। ठीक इसी तरह जो निर्वैरताका, अहिंसाका प्रयोग बुद्ध वगैरहके जीवनकी छोटी-छोटी प्रयोगशालामें सिद्ध हो चुका था, वही अब राजकीय क्षेत्रमें हुआ। गांधीजीने अहिंसक तरीकेसे स्वराज्य प्राप्त करनेका प्रयोग किया और उसमें हम सफल हुए। अब स्वराज्यके बाद हमें जो नयी समाज-रचना करनी है, वह किस तरीकेसे की जाय, इसपर सोचना चाहिए।

—लखनऊ

९-५-'५२

# प्रस्तावना

कुमारी निर्मला देशपांडे, एक ऐसी सेविका हैं जिनका हृदय निर्मल है, जो विद्वान्, नम्र एवं ज्ञानजिज्ञासु हैं। भूदानयज्ञके विश्वव्यापी कार्यमें अपनी सेवा समर्पितकर उन्होंने पू० विनोवाजीके साथ एक सालतक यात्रा की है। इस वीच पू० विनोवाजीके भापाणोंमें जो वेदोपनिपद्, रामायण, महाभारत, गीता, भागवत आदि ग्रंथोंके भारतीय संस्कृतिके वचन आते रहे तथा विनोबाजी उनपर उस-उस समय जो विवरण करते रहे—वह सव उन्होंने अपने लिए वड़ी निष्ठासे संक्षेपमें लिख लिया। उन सव छोटे-वड़े संस्कृत-वचनोंका स्वाभाविक रूपसे एक 'शतक' (सैंकड़ा) वन गया है। कहीं १०८ का, कहीं १२० का तो कहीं १२५ का 'शतक' होता है। उसी प्रकार यह भी शतक कुछ वड़ा-सा है।

इस 'वचनशतक' का उस-उस समय जो कुछ विवरण किया गया था उसको उन्होंने स्मरणकर लिख रखा था। इसलिए इसे पू० विनोवाजीका प्रामाणिक विवरण तो नहीं कहा जा सकता। 'स्मरण' के साथ-साथ विस्मरण, अर्धस्मरण, अन्यस्मरण आदि वातें भी आ ही जाती हैं। और शायद इसीलिए उसमें एक प्रकारका माधुर्य निर्माण होता है। नदी वहती है तो जगह-जगहपर कई पत्थर होते हैं जिनके कारण उसका कुछ भिन्न-भिन्न-सा स्वरूप दिखाई देता है। परन्तु उन पत्थरोंके हृदयमें करुणा, जीवन भर देनेके लिये ही उसमें पृथक्त्व पैदा होता है। उसी तरह यह वचन-विवरण स्वाभाविकतया विभक्त-सा हुआ है, फिर भी उसमें जो भक्तिकी मधुरता है वह अनमोल है।

मनु महाराज ने भविष्य लिखा था—

'एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः ।
स्वं स्वं चरित्रं शिक्षरेन्पृथिव्यां सर्वमानवाः ॥'

'इस देशमें जो महान् विचारी पुरुष पैदा होंगे उनके द्वारा दुनियाके लोग अपने-अपने चरित्रकी शिक्षा लेंगे।' भाइयो, ऐसा नेता हमें मिला था जब हमारा देश अहिंसाके जरिये स्वराज्य हासिल कर रहा था। आज भी हमारे देशमें ऐसे लोग हैं, जिनके हृदयमें सद्भाव है। थोड़ी हिम्मत और कल्पना-शक्ति रखो, तो आपके हाथोंमें दुनियाको आकार देनेकी शक्ति आ जायगी। यह कोई आक्रमण नहीं है, यह तो दुनियाको बचाना है। यह एक ऐसी महत्त्वाकांक्षा है जो रखने लायक है। इसलिए यदि हम भूमिका मसला अहिंसक तरीकेसे हल कर सकेंगे तो दुनियाको रास्ता दिखा सकेंगे।

—लखनऊ
९-५-'५२

## १३

तत्त्वज्ञानियोंने भारतको आत्माका दर्शन करानेके लिए अनेक तरहके विचार दिये। आखिर एक सिद्धान्त स्थिर हुआ कि मनुष्य-जीवनका अंतिम आदर्श है मुक्ति। मुक्ति याने हम अपनेको भूल जायँ, हमारा अहंकार शून्य हो जाय; हम मिट जायँ। बिंदु सिंधुमें लीन हो जाता है तो वह छोटा नहीं, बड़ा बन जाता है। इसी तरह हम भी विश्वरूप, समाजरूप बनें। मुक्तिका अर्थ यह है कि मानव अपने निजके जीवनको शून्य बनाये और विश्वके समाजके जीवनमें लीन हो जाय। काम-क्रोध छोड़े। और जिस तरह नदी समुद्रमें लीन हो जाती है उसी तरह अपनी सारी शक्ति परमेश्वरमें लीन करे। हजार मस्तकों, हजार हाथों और हजार नेत्रोंसे जो विश्वरूप भगवान् हमारे सामने खड़ा है, उसकी सेवामें हम लग जायँ।

जब भगवान् नरसिंहने हिरण्यकशिपुका विदारण किया तब प्रह्लादने उसकी स्तुति की—'आपके इस भयंकर रूपसे मुझे डर नहीं लगता क्योंकि यह रूप बुराइयोंको मिटानेवाला है'—'नाहं बिभेमि।' फिर उसने भगवान् की प्रार्थना की—

एक तो यज्ञकी महान् भूमिका, फिर उसके साथ गंगा-यमुनाके प्रदेशकी पवित्र यात्रा और फिर पू० विनोबाजीके सहज विवरणमेंसे निर्माण हुए ये वचन—इस तरह वास्तवमें यह एक त्रिवेणी-संगम ही है। इसलिए इस वचन-शतकका शीर्षक 'त्रिवेणी' अनुरूप ही है। इसको प्रकाशित करनेमें कु० निर्मला देशपांडे का यही एक अत्यंत निर्मल उद्देश्य है कि इससे अपने साथी कार्यकर्त्ताओंको कुछ सहायता हो। इसमें कोई संदेह नहीं कि वह उद्देश्य तो सफल होगा ही, पर साथ ही इसमें 'मज्जन' करनेवालोंको उसी समय तुलसीदासजीका बताया फल भी प्राप्त होगा।

परंधाम पवनार आश्रम
२५-२-'५४

शिवाजी न० भावे

जिसने यह कहा हो कि 'भूदान नहीं देना चाहिये।' किसीने मोहवश नहीं दिया हो सो वात अलग है, परन्तु सवने यह वात मानी है कि भूदान देना चाहिये। इसलिए मेरा विश्वास है कि भारतमें एक नयी क्रान्ति हो रही है। देखते-देखते सारे लोग उठ जायँगे।

उपनिषदोंमें एक कहानी है—वीज छोटा होता है। गुरु शिष्यसे कहता है कि उस बीजके टुकड़े करो। फिर पूछता है कि अब क्या देखते हो? शिष्य कहता है कि कुछ नहीं। तो गुरु कहता है कि जो अत्यंत सूक्ष्म है, जो तुम नहीं देख सकते वह परमेश्वरका स्वरूप है—'स य एषोऽणिमा।' वह तेरा स्वरूप है'—'तत्त्वमसि।' यह जो नहीं दीखता उसीसे विशाल सृष्टि पैदा होती है। वटवृक्षके अति सूक्ष्म बीजसे विशाल वटवृक्ष पैदा होता है।

इसी तरह आज हर हृदयमें बीज वोया जा रहा है। उसे पानी मिल रहा है। फिर आगे चलकर उसका महान् वृक्ष होगा। मैं दुबला-पतला आदमी भी विचारकी शक्तिसे ताकत पाता हूँ। मुझमें कोई ताकत नहीं है, कल भी खत्म हो जा सकता हूँ। फिर भी हर रोज १०-१५ मील चलता हूँ, तो भी थकता नहीं। यह स्फूर्ति कहाँसे आती है? इसलिए आती है कि परमेश्वर इस कामको चाहता है। जव वह चाहता है तो बंदरों और ग्वालवालोंसे भी महान् काम करवा लेता है। इसी तरह हम जैसे कमजोरोंसे भी वह यह महान् कार्य करवा रहा है। परमेश्वर चाहता है तो यह काम होकर ही रहेगा।

—कानपुर
१३-५-'५२

## १५

मैं आपको समझाने आया हूँ कि आप तुच्छ नहीं हैं, आप महान् हैं। मैं किसीकी भी इज्जत कम नहीं करना चाहता, सवकी इज्जत वढ़ाना चाहता हूँ। भारत देश दस हजार सालका पुराना है, जहाँपर तपस्य हो चुकी हैं, सामाजिक परिवर्तन हो चके हैं, असंख्य महापुरुष पैदा ह

## ३९

'न मे स्तेनो जनपदे न कदर्यः......।'

उपनिषदोंमें एक राजा कहता है कि 'मेरे राजमें कोई चोर न हो'। वह यह भी कहता है कि 'मेरे राजमें कोई कंजूस न हो।' क्योंकि जहाँ कंजूस होते हैं वहाँ चोरोंका होना लाजमी है। कंजूस चोरोंको पैदा करते हैं। कंजूस को 'चोरका बाप' कहना चाहिये। चोर उनके औरस पुत्र हैं। हम औरस पुत्रोंको तो जेल भेजते हैं और पिताको खुला छोड़ देते हैं। पिता शिष्ट बनकर समाजमें घूमता है, गद्दीपर बैठता है—यह कहाँका न्याय है? [गीतामें कहा है कि 'स्तेन एव सः'—'वह चोर ही है।' हम उसे पहचानते नहीं कि वह चोर है, परन्तु वह चोर ही है। आज तो हम मानते हैं कि गीता तो संन्यासियोंकी पोथी है, वह गृहस्थोंके कामकी नहीं है। इस तरह हमने गीताको भी संन्यास दे दिया है।]

आज दुनिया परिग्रहको चोरी नहीं मानती। आज तो परिग्रहका राज चल रहा है। परिग्रहके लिए ऐसे कानून खड़े किये गये कि परिग्रह गलत नहीं माना गया, बल्कि कानूनी माना गया। कानून चोरीको गुनाह मानता है, परन्तु जिस किसीने संग्रह करके उस चोरको चोरीकी प्रेरणा दी उसको आजका समाज चोर नहीं मानता, और वह कोई गैरकानूनी बात कर रहा है यह नहीं माना जाता। परन्तु संग्रह करनेवाला भी चोर ही है—यह हमें भलीभाँति समझ लेना चाहिये।

—टिकारी (गया)
३१-१०-'५२

## ४०

हमारे पास जितनी भी जमीन, संपत्ति, बुद्धि और शरीर-शक्ति है—सब सबके लिए हैं, आम जनताके लिए हमें प्राप्त हुई हैं। यह अपनी निजी संपत्तियाँ नहीं, बल्कि दैवी संपत्तियाँ हैं। भूमि, संपत्ति, बुद्धि और शक्ति परमेश्वरकी दी हुई हैं और उसीके उपयोगके लिए हैं। इ...

# त्रिवेणी

## साम्ययोगका आधार

सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चाऽऽत्मनि ।
आत्माको सर्वभूतोंमें, आत्मामें सर्वभूत भी ।
ईक्षते योगयुक्तात्मा सर्वत्र समदर्शनः ।
देखता योगयुक्तात्मा समदर्शी सभी कहीं ।
यो मां पश्यति सर्वत्र सर्वं च मयि पश्यति ।
मुझे जो सबमें देखे, सबको मुझमें तथा ।
तस्याहं न प्रणश्यामि स च मे न प्रणश्यति ।
मुझे न वह अप्राप्त, मैं अप्राप्त नहीं उसे ।
सर्वभूतस्थितं यो मां भजत्येकत्वमास्थितः ।
सर्वभूतस्थ मुझको जो योगी एक हो भजे ।
सर्वथा वर्तमानोऽपि स योगी मयि वर्तते ।
मुझीमें वर्तता है सो सर्वथा वर्तता हुआ ।
आत्मौपम्येन सर्वत्र समं पश्यति योऽर्जुन ।
आत्मोपम सभीको जो सर्वत्र समबुद्धिसे ।
सुखं वा यदि वा दुःखं स योगी परमो मतः ।
सुख हो दुःख हो देखे, योगी परम है वही ।

[ गीता, अध्याय ६, श्लोक २९ से ३२ ]

# साम्ययोग का तत्त्वज्ञान

गीताके छठे अध्यायके २९ से ३२ तकके 'श्लोक-चतुष्टय' (चार श्लोकों) में 'साम्ययोगी समाज' का तत्त्वज्ञान संक्षेपमें आ गया है। उन श्लोकोंमेंसे में निम्नलिखित निष्कर्षपर पहुँचता हूँ :—

(१) समाजमें किसी भी सत्ताका शासन न हो। सद्विचारका अनुशासन हो।

(२) व्यक्तिकी सब शक्तियाँ समाजको समर्पित हों। समाजकी ओरसे व्यक्तिके विकासको अवसर प्राप्त हों।

(३) ईमानदारीसे, शक्तिके अनुरूप की हुई सब तरहकी सेवाओंका नैतिक, सामाजिक और आर्थिक मूल्य समान माना जाय।

इतनेमें ही मैं सन्तोष कर लेना चाहता हूँ।

## २

धन की तीन गतियाँ होती हैं—पहली दान, दूसरी भोग और तीसरी नाश—'दानं भोगो नाशः।' तुलसीदासने कहा है—'सो धन धन्य प्रथम गति जाकी।' संपत्तिके ये तीन मार्ग हैं—या तो आप खाओ, भोगो या दान दो, या फिर वह नष्ट हो जायगा। किसीके पास हजारों एकड़ जमीन है, तो वह इतना तो खा नहीं सकता। उसका पेट कितना ही बड़ा क्यों न हो, उसमें चार हजार एकड़ जमीनकी फसल समा नहीं सकती। मैं तो कहता हूँ कि जितना खा सकते हैं, उतना जरूर खाना चाहिये। पेटभर खाना, लेकिन पेटीभर रखनेकी आशा नहीं करना। क्योंकि बाकीका जो रख लोगे, उसपर मेरा हक होगा, या कम्युनिस्टोंका, या डाका डालनेवालोंका हक होगा।

'दानं भोगो नाशः तिस्रो गतयो भवन्ति वित्तस्य।'

—यह भर्तृहरिका वाक्य है। तो जितना खुद खा सकते हो, उतना खाओ, जितना मुझे दे सकते हो, दो और इसपर आप कुछ बचाकर रखोगे तो डाका

डालनेवाले ले जायँगे। पैसेके लिए चौथा प्रकार हो ही नहीं सकता। इसलिए श्रीमान् लोगोंसे मेरी प्रार्थना है कि दयालु बनो और देते ही जाओ।

—सिवन्नागुड़ा (तेलंगाना)
२२-४-'५१

## ३

आप लोग जमीन कितनी देते हैं, इसकी मुझे फिक्र नहीं। जमीन तो जहाँ थी वहीं पड़ी है और वह जिनकी है, उनके पास पहुँच चुकी है। जैसा कि भगवान्‌ने गीतामें कहा था—

'तस्मात् त्वमुत्तिष्ठ यशो लभस्व
जित्वा शत्रून् भुङ्क्ष्व राज्यं समृद्धम्।
मयैवैते निहताः पूर्वमेव
निमित्तमात्रं भव सव्यसाचिन्॥'

'अर्जुन, ये सब मर चुके हैं। तुम सिर्फ निमित्तमात्र हो।' वे ही भगवान् आज कह रहे हैं कि जमीन तो गरीबोंको मिल चुकी है। श्रीमान् लोग निमित्तमात्र बनें। बेजमीनोंके पास जमीन पहुँचानेमें वह मुझे भी निमित्तमात्र बनाना चाहता है—श्रीमानों और जमीनवालोंको प्रेरणा देनेके लिए। लोग कहते हैं कि आज दो सौ एकड़ जमीन यहाँ मिली है। लेकिन मैं ऐसा भोला नहीं कि यह सच मान बैठूं। क्योंकि जैसा कि मैंने अभी कहा है, जमीन तो सबकी सब गरीबोंकी हो चुकी है। लेकिन मैं यह नहीं चाहता कि गरीबोंके पास सिर्फ जमीन पहुँचे। बल्कि यह भी चाहता हूँ कि वह यज्ञके रूपमें पहुँचे। इसलिए जमीनका हस्तान्तरण मुख्य प्रश्न नहीं, वह ठीक ढंगसे हस्तान्तरित हो, यही मुख्य प्रश्न है। और यही कार्य भगवान् मेरे जरिये कराना चाहते हैं। इसलिए भाइयो, मेरा विचार आप समझ लीजिये, ताकि जो विचार मुझे प्रेरणा दे रहा है, वह आपको भी प्रेरणा दे सके।

—गोरखपुर
१८-३-'५२

४

मैंने जो 'दान' शब्द चलाया है, उसपर कई लोग ( शिक्षित ) आक्षेप करते हैं। लेकिन वे उस शब्दका सही मतलब नहीं जानते। शंकराचार्यने लिखा है—

'दानं संविभागः।'

दान यानी सम-विभाजन। दान मनुष्यका नित्य कर्तव्य है। नित्य-दानमेंसे सम्यक् विभाजन होता है। यदि हम अपनी संस्कृतिके शब्दोंसे विहीन हो जायँगे और पाश्चिमात्योंकी टीकाको मंजूर करेंगे तो हम अपनी बहुत-सी शक्ति खो देंगे। यज्ञ, दान और तप मनुष्यके त्रिविध कर्तव्य हैं। यदि हम ये शब्द छोड़ेंगे तो भारतका जीवन शुष्क हो जायगा। यहाँ जिन्होंने काम किया है, वे सब हमारी संस्कृतिमें पले हुए थे। गीतासे सबको बल मिला है। पुराने शब्द छोड़नेसे अहिंसक क्रान्ति नहीं होती।

—सेवापुरी
१४-४-'५१

५

आजकल साधारणतः बाजार, व्यवहार, अदालत, व्यापार और राजनीतिमें—हर जगह असत्य चल रहा है। कूटनीतिज्ञ तो राजनीतिके अनुसार असत्य बोलेंगे ही। यहाँतक कि शादीमें भी असत्य चलता है, तो फिर सत्य है कहाँ? व्यापारी तरह-तरहका धोखा देते हैं। एक ओर वे घीमें दूसरी चीजकी मिलावट करेंगे तो दूसरी ओर गोरक्षाके लिए दान देंगे। वे मानते ही नहीं कि घीमें मिलावट करना अधर्म है। इधर तो बड़े सवेरे उठकर स्नान करके भगवान्का नाम लेंगे, रामायण पढ़ेंगे और उधर व्यवहारमें झूठका प्रयोग करेंगे। व्यवहारके समय व्यवहार और धर्म करनेके समय धर्म। कुछ लोग मुझसे पूछते हैं कि 'आपको दान देनेवाले दान तो देंगे, पर उनका दूसरा व्यवहार तो बुरा ही रहेगा। इसमें तो आप ठगे जाते हैं।' इस कथनमें सार नहीं है, ऐसा मैं नहीं कह सकता। दान याने ऐसा कार्य

है जिसमें हमें गरीवोंकी सेवाकी प्रतिज्ञा करनी है—यह वात मैं समझ रहा हूँ। अगर हम इस दृष्टिसे दान दें तो हृदय और जीवनमें परिवर्तन होगा। लेकिन इधर दान देते रहें और उधर गरीवोंको पीसते रहें तो क्या लाभ होगा? यह भूदान-यज्ञकी ही नहीं, हमारे सारे धर्मकार्योंकी ही समस्या है। लोग जान-बूझकर अधर्म नहीं करते, परन्तु अर्थशास्त्रमें दुर्वल पड़ जाते हैं।

'अर्थस्य पुरुषो दासः।'

——जव महाभारतमें ऐसा कहा जाता है तो साधारण मनुष्योंके वारेमें क्या कहा जाय? लोग जव अर्थके सामने दास वन जाते हैं, तव धर्मको भूल जाते हैं और घर आकर नामस्मरण, स्नानादि करते हैं। यह ढोंग नहीं है, परन्तु आज जीवनके टुकड़े हो गये हैं। हमारा धर्म निस्तेज हो गया है। हमारा धर्म इतना तेजस्वी नहीं रहा कि अर्थशास्त्रमें और जीवनके हर एक मैदानमें कूद पड़ें और विजय हासिल करें। जैसे स्त्री पर्देमें रहकर अपना सतीत्व दिखाती है, वाहर आकर सतीत्व दिखानेकी हिम्मत उसमें नहीं होती, वैसे ही आज हमारा धर्म पर्देमें रहने लगा है। आज हमारी धर्मभावना पर्देमें रहकर डरपोक और दुर्वल वन गयी है, सामने नहीं आती। उसे वलवान् कैसे वनाया जाय, उसकी शक्ति कैसे प्रकट हो—यही समस्या है। भूमि-दान-यज्ञ द्वारा हम उसे तेजस्वी वनानेका प्रयत्न कर रहे हैं। हम समझा रहे हैं कि सच्ची धर्मभावना यही है कि व्यवहारमें सत्यनिष्ठा रखें, मजदूरोंको पूरी रोजी दें, माँगनेवालेको भूमिदान दें। धर्मभावनाको जागरित करनेके लिए, वह व्यवहारके मैदानमें कैसे उतरती और वलवती वनती है——यह देखनेके लिए मैंने यह प्रयोग आरंभ किया है।

—पूरा वाजार (फैजावाद)
३०-४-'५२

## ६

मैंने तेलंगानामें देखा कि जमीनका मसला अहम मसला है। उसे हल करनेके लिए कई जगह खेतिहर-मजदूरोंके आन्दोलन चले। तेलंगानामें

भी कम्युनिस्टोंने एक आन्दोलन चलाया। लेकिन उनका तो तरीका ही बेढ़ंगा है। मैं नहीं मानता कि इस तरीकेसे दुनियाका भला हुआ है और न कभी होगा ही। भारतके लिए वह तरीका नुकसान पहुँचायेगा। भारतकी एक विशेषता है; हमारा अपना एक विशेष तरीका है। अगर कोई कहे कि जबर्दस्तीसे जल्दी जमीन मिलेगी, तो मैं कहूँगा कि मैं आहिस्ता-आहिस्ता ही जमीन प्राप्त करना चाहूँगा और अपने ही तरीकेसे प्राप्त करना चाहूँगा, हिंसक तरीकेसे नहीं। अहिंसाका तरीका, सर्वोदयका तरीका ही भारतीय संस्कृतिका तरीका है।

घीके डिब्बेको आग लगाना और वेदमंत्रोंके साथ यज्ञमें घीकी आहुति देना—इन दोनों प्रक्रियाओंमें घी तो जलेगा ही; पर एकसे भावना जलेगी, दुनिया खत्म होगी और दूसरेसे वह पुनीत होगी। हिंसक तरीकेसे एक मसला हल करने जाओ तो दूसरे कई मसले निर्माण होते हैं। जहाँ हिंसक तरीका आया, वहाँ तकलीफ आयेगी ही। हमने आजादीके लिए जो तरीका अपनाया वह यहींपर अपनाया गया, क्योंकि वह इस देशकी सभ्यताके अनुकूल था। और हमें वैसे नेता भी मिले। उसी तरह दूसरे मसले शुद्ध तरीकेसे हल करने चाहिये।

उपनिषदोंमें ऋषि कहता है—

'अग्ने नय सुपथा राये अस्मान् विश्वानि देव वयुनानि विद्वान्।'

'अग्निदेव, हमें सरल पंथसे ले जाओ, बुरे रास्तेसे नहीं। केवल लक्ष्मी नहीं चाहिये, सुपंथ चाहिये।' कुरानने कहा है कि हमें केवल सीधी राह चाहिये। गलत राहसे हम अपने मुकामपर नहीं पहुँचेंगे। ऐसा भास होगा कि हम जन्नतमें पहुँचे हैं, लेकिन असलमें तो हम जहन्नुममें ही जायँगे। इसीलिए हम सीधी राह—सुपंथ—लेकर ही आदर्शकी तरफ पहुँचें।

—फैजाबाद
१-५-'५

## ७

अगर हमने कहा कि गरीबोंको समता चाहिये तो दूसरे कहते हैं कि न्याय करना गलत नहीं है। लेकिन इससे जमीनके छोटे-छोटे टुकड़े व

जायेंगे और यह ठीक नहीं होगा। याने जहाँ हम समताकी बात करते हैं, वहाँ वे 'विषमता' की बात तो नहीं करते परन्तु 'क्षमता' की बात खड़ी कर देते हैं। क्योंकि विषमताको माननेवाला टिक नहीं सकता। प्रकाशके सामने अंधकार टिक नहीं सकता। रामके खिलाफ रावण टिक नहीं सकता। फिर भी अर्जुनके खिलाफ भीष्मका नाम लेकर खड़े हो जानेसे युद्ध हो सकता है। एक अच्छे शब्दके विरोधमें दूसरा अच्छा शब्द लानेसे दोनोंमें युद्ध हो सकता है। राम-रावणकी लड़ाई अजीब थी, जैसे सूर्य और अंधकारकी। अंधकारके समूह सूर्यपर टूट पड़े हैं और फिर सूर्य-किरणोंने उनको नष्ट किया, यह कहना केवल वर्णन ही है.। वास्तवमें सूर्यके सामने अंधकार टिक ही नहीं सकता। इसी तरह समताके सामने विषमता टिक ही नहीं सकती। इसीलिए ये लोग 'क्षमता' खड़ी करते हैं। कहते हैं कि 'क्षमताके लिए जमीनके बड़े-बड़े टुकड़े ही चाहिये।' इस तरह भिन्न-भिन्न विचारवाले अपना-अपना विचार प्रकट करते हैं। परन्तु हम ऐसी कुशलतासे समता लायेंगे कि उसके साथ क्षमता भी होगी। वास्तवमें जहाँ समता है, वहाँ क्षमता भी आयेगी।

'यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धरः।
तत्र श्रीर्विजयो भूतिर्ध्रुवा नीतिर्मतिर्मम॥'

मजदूरोंके सवाल एकांगी ढंगसे, हिंसक तरीकेसे हल नहीं होंगे। अगर उससे कुछ कामयाबी नजर आती हो, तो भी बहुत-सी हानियाँ होंगी। परन्तु मेरा काम कुशलतासे होगा। समता तो स्थापित करनी है, परन्तु ऐसे ढंगसे कि उससे मजदूरोंका दुःख नष्ट हो, उसी ढंगसे क्षमता भी स्थापित हो और दूसरे भी गुण निर्माण हों।

—फैजाबाद
१-५-'५२

## ८

आज सारा भारत मजदूर बन गया है। लाखों लोग अपनी बुद्धिका उपयोग नहीं कर सकते। वे शिक्षासे वंचित हैं—धन, मान और ज्ञानसे विहीन

हैं। फिर उनमें क्षमता कैसे आयेगी? आज अगर चर्खेका नया मॉडेल बनाना है, तो गाँवमें उसके लिए अच्छा वढ़ई नहीं मिलता। उसके लिए उनको पाँच-पाँच साल तालीम देनी पड़ती है। हमारा कारीगर मजदूर-वर्ग अनिपुण ( Unskilled ) है—जिसमें कोई ज्ञान नहीं, प्रतिष्ठा नहीं, ध्येय नहीं—ऐसा वह वर्ग है। पूंजीवादी समाजमें कुछ तो ऐसे होते हैं जो दिमागका ही काम करते हैं। और कुछ ऐसे होते हैं जो यंत्रके समान काम करते रहते हैं, उन्हें अक्लका काम नहीं दिया जाता। कुछ ऐसे होते हैं जो चाकूके कारखानेमें चाकूमें छेद करनेमें ही जिन्दगी विता देते हैं, हर रोज पाँच हजार चाकूमें छेद करते हैं। पूंजीवादी कहते हैं कि इस तरीकेसे क्षमता, कुशलता पैदा होती है। लेकिन इसमें मनुष्यके जीवनको सर्वांगीण नहीं वनाया जाता। इसमें मनुष्य केवल हाथ ( Hand ) ही वनता है। पूंजीवादी समाजमें कुछ हाथ (Hands) होते हैं और कुछ सिर (Heads) होते हैं। सारे धड़ इधर और सारे सिर उधर; जो सिरजोर वन जाते हैं। और कहते हैं कि उससे क्षमता आती है। वे कहते हैं कि सर्वांगपूर्ण मनुष्यकी वात छोड़ देनी चाहिये।

चातुर्वर्ण्यमें भी कुछ लोगोंने ऐसी ही कल्पना की थी। परन्तु उसमें ऐसी वात नहीं है। चारों वर्णोंमें चारों वर्ण होते हैं। हर एक वर्णमें चारों वर्ण होते हैं—एक वर्णकी प्रधानता होती है और वाकीके वर्ण गौण होते हैं। युद्धके समय भगवान् कृष्ण केवल लड़ते नहीं थे, घोड़ोंको धोनेका काम भी करते थे। मोह-निरास के लिए ब्राह्मणका काम भी करते थे। उन्हें मौकेपर ग्वाल, ब्राह्मण, शूद्र, क्षत्रिय आदि सव वनना पड़ा। इस रचनामें तो ऐसा है कि जिसके लिए जो प्रधान काम है, उसे वह करना चाहिये; लेकिन वाकीके काम भी करने चाहिये। गणितका प्रोफेसर यदि यह कहे कि फैजावाद स्टेशन कहाँ है, यह मैं नहीं जानता, क्योंकि यह तो भूगोल है, तो वह अच्छा नागरिक नहीं कहा जायेगा।

'धर्मोऽयं सार्ववर्णिकः'

सबके लिए समान गुण, फिर भी सबके लिए अलग-अलग गुण। सबको परिपूर्ण मानव बनाया जाय, फिर भी हर एककी विशेषता कायम रखी जाय। सबको दिमाग, मन और हाथ हैं; इन सबके लिए काम दिया जाय, फिर प्रधानता चाहे किसी एकको दी जाय।

हम ऐसी समाज-रचना चाहते हैं जिसमें जो मालिक होगा वह मजदूर भी, और जो मजदूर होगा वह मालिक भी। दोनों मालिक भी होंगे और मजदूर भी। कुछ मालिक-प्रधान मजदूर होंगे और कुछ मजदूर-प्रधान मालिक। कुछ बुद्धि-प्रधान शरीर-श्रम करनेवाले होंगे तो कुछ श्रम-प्रधान बुद्धिका काम करनेवाले। अगर भगवान् यह नहीं चाहता तो वह कुछ लोगोंको हाथ ही हाथ देता और कुछको सिर्फ बुद्धि ही देता। लेकिन उसने ऐसा नहीं किया। उसने सबको पूर्ण बनाया है।

हम 'मालिक-मजदूर' भेद ही मिटाना चाहते हैं। इसका मतलब यह है कि दोनों की अक्ल और श्रम-शक्ति—दोनोंका उपयोग करना चाहते हैं। समता लाना चाहते हैं और क्षमता को भी खोना नहीं चाहते।

—फैजाबाद
१-५-'५२

## ९

आज भगवान् बुद्धका जन्मदिन है। उनकी ख्याति सारे विश्वमें फैली हुई है। दुनियामें बहुतसे लोगोंका उनके जीवन, तत्त्वज्ञान और पद्धतिकी तरफ आकर्षण है। बीचके जमानेमें बुद्धका नाम नहीं लिया गया परन्तु उनकी जयन्ती मनायी जाती थी। जिस शख्सकी जयन्ती ही ढाई हजार वर्ष बाद मनायी जा रही है, जिसका जन्म ही ढाई हजार साल बाद हो रहा है, उसकी जिन्दगी कितनी बड़ी होगी! आज भी हिन्दू लोगोंके जो धार्मिक सत्कार्य होते हैं, उसमें कहा जाता है—

'वैवस्वते मन्वंतरे, बुद्धावतारे।'

'यह कलियुग है, बुद्धावतारका समय है।' याने आज हम बुद्धावतार से यह कार्य कर रहे हैं। यह बुद्धावतारका आरंभ है।

ढाई हजार साल पहले भगवान् बुद्धकी शिक्षाका बीज बोया गया था, वह मिट्टीसे ढाँका गया था। अब उसमें अंकुर फूट रहा है। बुद्ध भगवान्की सबसे श्रेष्ठ बात यह थी कि उन्होंने स्पष्ट कहा था—

'न हि वेरेण वेराणि समन्तीध कुदाचन।
अवेरेण च समन्ति एस धम्मो सनन्तनो॥'

'भाइयो, यह अनुभवका सार है कि वैरसे वैरका कभी शमन नहीं होता, निर्वैरतासे ही वह मिट सकता है। आगको मिटानेके लिए अग्नि, तेल या घी काम नहीं देता, उसके लिए तो पानी ही चाहिये। वैरको मिटाना है, तो वैर या दुश्मनीसे वह नहीं मिटेगा, अवैरसे ही मिटेगा।' यह बात उन्होंने अत्यंत स्पष्ट शब्दोंमें कही थी। उसमें क्या ताकत थी, उसका भान लोगोंको आज हो रहा है। आज दुनियामें चारों ओर असंतोषका धुआँ फैला हुआ है; कशमकश, लड़ाई-झगड़े चल रहे हैं। तब इन सवालोंको कैसे हल किया जाय, इसपर विचार करते समय ऐसा लगता है कि शायद बुद्ध भगवान्की शिक्षासे काम होगा। अणुबम (Atom Bomb) और उद्रजन बम (Hydrogen Bomb) से मसले हल करनेकी कोशिश करो तो जो आज चल रहा है, उससे शांति नहीं स्थापित हो सकती, मसले हल नहीं हो सकते; उससे तो शक्तिका क्षय ही होगा। उससे हम आगे नहीं बढ़ेंगे—जहाँके तहाँ ही रह जायँगे। इसका कुछ-कुछ भान आज दुनियाको हो रहा है। बापूने तो यही कहा था। नास्तिक लोग भी भगवान् बुद्धको मानते हैं, उनकी सिखावनको मानते हैं। आज उनकी अहमियत मनुष्यको महसूस हो रही है। आज उनका जन्म हो रहा है। ढाई हजार सालतक वे गर्भावस्थामें थे। उनके विचारोंका बीज बोया गया था जमीनके अंदर। उसे वहाँ पोषण मिल रहा था। आज उनके विचारोंका अंकुर फूट रहा है।

—लखनऊ

९-५-'५२

## १०

बुद्ध भगवान्‌ने दुनियाको निर्वैरताकी शिक्षा दी। उन्होंने कहा कि वैरसे वैर कभी शमता नहीं। उन्होंने यह जो तालीम दी, जो तत्त्व सिखाया वह उनके जमानेमें भी नया नहीं था। आज तो वह नया है ही नहीं, परंतु जब उन्होंने इसका उच्चारण किया तब भी वह नया नहीं था। उनके पहले भारतमें सैकड़ों वर्षोंका अनुभव था—तत्त्वज्ञान, आत्मा-अनात्माका विवेक था। वेद, उपनिषद्, सांख्य, गीता—यह सब उनके पहले हो चुका था। वेदोंने हमें निर्वैरताकी ही शिक्षा दी थी।

'मित्रस्य मा चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षन्ताम्।
मित्रस्याहं चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षे।'

'सारी दुनिया मेरी तरफ मित्रकी निगाहसे देखे—यह मैं चाहता हूँ तो मैं भी सारी दुनियाकी तरफ मित्रकी निगाहसे देखूंगा। दुनियाको शत्रु या मित्र बनाना मेरे हाथकी बात है।' मैं चाहूँ तो दुनियाको अपना मित्र बना सकता हूँ और चाहूँ तो शत्रु बना सकता हूँ। यह सारा अभिक्रम (Initiative) मेरे हाथमें है, दूसरोंके हाथोंमें नहीं है। मैं जैसा चाहूँगा वैसी दुनिया नाचेगी। वह बंदर है, मैं उसे नचानेवाला हूँ। हम दुनियाको वही रूप देंगे जो हम चाहेंगे। मैं मित्रकी निगाहसे देखूं तो आईनेमें यह ताकत नहीं कि वह दूसरी निगाहसे मेरी तरफ देखे। मेरी आँखें निर्मल हैं तो वह ( आईना ) मलिन नहीं हो सकता। आईना मेरी इच्छाके विरुद्ध दर्शन नहीं दे सकता। जैसे आईना मेरा प्रतिबिंबरूप है वही हालत इस जड़ दुनियाकी है। किसी भी तरफ देखो, सृष्टि अपार, अनंत, असीम है। परन्तु चेतनके सामने विशाल दुनिया कुछ नहीं है—जैसे अग्निके सामने लकड़ीका असीम ढेर भी कुछ नहीं है, क्योंकि वह जड़ है। मैं दुनियाको जैसी शक्ल दूंगा वैसी ही वह बनेगी। सारी दुनिया मेरे हुक्मसे चल रही है। यह हिमालय मेरी ही आज्ञासे उत्तरकी तरफ है। अगर मैं चाहूँ तो उसे दक्षिणकी तरफ फेंक सकता हूँ। जब मैंने यह कहा तो

## ११

मानवकी शक्ति मर्यादित है, क्योंकि उसका शरीर मर्यादित शक्तिवाला है। इसीलिए उससे सेवा भी मर्यादित ही होगी; परंतु वृत्ति मर्यादित नहीं रखनी चाहिए। कोई मेरे कार्यक्षेत्रके बाहर हों तो हर्ज नहीं; परन्तु सहानुभूतिके विचारके क्षेत्रसे बाहर हो जाते हैं तो मैं अपार शक्ति खोता हूँ, मेरी शक्ति मर्यादित हो जाती है। इसलिए चाहे सेवाका क्षेत्र मर्यादित हो पर भावना और सहानुभूतिका क्षेत्र अमर्याद हो। मनुष्यको मनुष्यके नाते ही देखो; नहीं तो हिंदू-धर्मकी आत्माको हम खोयेंगे। हिंदू-धर्म कहता है कि सबमें एक ही आत्मा है। वह एक ऐसा विशाल धर्म है जो किसी भी तरहका संकुचित भाव नहीं रख सकता। यदि हम यह बात ध्यानमें नहीं रखते तो धर्मकी बुनियाद ही खोते हैं।

'एकं सत् विप्राः बहुधा वदन्ति।'

'सत्य एक ही है। उसे बुद्धिमान लोग कई नामोंसे पुकारते हैं।' इसमें 'विप्राः बहुधा वदन्ति' ऐसा कहा गया है, 'मूर्खाः बहुधा वदन्ति' ऐसा नहीं कहा गया है। हिंदू-धर्म कहता है कि सत्य एक है परन्तु उपासनाके लिए अलग-अलग हो सकता है। ऐसी व्यापक वृत्ति रखोगे तो हिन्दुओंकी सेवा कर सकोगे।

—लखनऊ
९-५-'५२

## १२

हमने अपनी आजादी अहिंसक तरीकेसे हासिल की। अब एक बड़ा भारी सवाल हमारे सामने यह है कि अब आर्थिक, सामाजिक रचना करनेमें कौनसे तरीके इस्तेमाल करें। इसके पहले गांधीजीके जमानेमें अहिंसात्मक तरीका इस्तेमाल किया गया; इसमें कोई विशेषता नहीं है, क्योंकि उस समय हम लाचार थे, हिंसा नहीं कर सकते थे। इसलिए उस समयकी हमारी अहिंसा अशरणकी शरण थी, अगतिकताकी गति और अनाथका आश्रय था।

उस समय हमारे सामने एक ही रास्ता था। लेकिन अब दूसरी बात है। अब हमारे सामने चुनाव (Choice) है। हम चाहें तो सेना बढ़ा सकते हैं—चाहें तो हिंसाकी राह ले सकते हैं और चाहें तो अहिंसाकी राह ले सकते हैं। उस समय चुनावकी सत्ता हमारे हाथमें नहीं थी; लेकिन आज है। अब भगवान्ने बापूको भी देहसे मुक्त किया है और हमारे सामने सवाल रखा है। हम खुले तौरपर किसीके दबावके बगैर चुनाव कर सकें, इसीलिए भगवान् बापूको ले गया। अब उनका दबाव हमारे सिरपर नहीं है। वे रहते तो शायद हम बिना सोचे उनके पीछे जाकर अहिंसाकी राह लेते। लेकिन भगवान् चाहता है, हम खुद सोचकर अपना रास्ता तय करें।

अगर आप चाहें तो रशिया या अमेरिकाको गुरु बनायें और अपनी खुदकी स्वतंत्र इच्छासे उनके गुलाम बनें। हम किसीको गुरु बनाते हैं तो अपनी स्वतंत्र इच्छासे ही बनाते हैं। तो क्या उनके शागिर्द (Camp-follower) बनना चाहते हो? क्या हमारा यही नसीब है? वे तो हमसे काफी आगे बढ़ हुए हैं। हम उनकी ताकत लेकर चलें तो उनके जैसा बननेमें हमें ५० साल लगेंगे और तब भी शायद हम उनके पीछे ही रहेंगे। या तो भारत उनमेंसे किसी एकका गुलाम बनेगा या उनसे ताकतवर बनेगा। अगर ताकतवर हुआ तो दुनियाके लिए वह खतरनाक बनेगा। तो क्या उनको गुरु बनाकर गुलाम या दुनिया के लिए खतरनाक बनना चाहते हो?

भगवान्ने भारतका नसीब ही ऐसा बनाया है कि या तो अहिंसामें श्रद्धा रखो या हिंसाके पंडितोंके अनुयायी बनो। हमारा देश खण्डप्राय है। यहाँपर अनेक भाषाएँ, जातियाँ, धर्म और पंथ मौजूद हैं। तो क्या इस देशको हिंसाके आधारपर एक बनाया जा सकता है? आज आंध्रवाले स्वतंत्र आंध्रप्रान्त चाहते हैं तो क्या उनका अपने मकसदके लिए हिंसात्मक तरीके इस्तेमाल करना मंजूर करोगे? अगर आप हिंसाको मानते हैं, तो बापूका खून करनेवाला पुण्यवान था—ऐसा कहना होगा। चाहे उसका विचार गलत था परन्तु वह प्रामाणिक था—ऐसा कहना होगा। अगर अच्छे और

सच्चे विचारके वास्ते हिंसात्मक तरीके मानते हो तो गांधीजीकी हत्या करनेवालेने त्याग किया, उसने प्रामाणिकतासे अपने विचारका आग्रह रखा—ऐसा कहना पड़ेगा। इसलिए हिंसाको छोड़ना ही होगा। उससे भारतके टुकड़े-टुकड़े हो जायंगे।

जमीनकी समस्या तो सारी दुनियामें है, पर हम किस तरीकेसे उसे हल करते हैं—यही सवाल है। दुनियामें हिंसाके तरीके आजमाये गये हैं। अगर हम अपना तरीका नहीं चलाते तो बाहरका तरीका यहाँपर आनेवाला है। सारी दुनियामें विचारका प्रवाह, इधरसे उधर और उधरसे इधर-बहता रहता है। मानसूनकी तरह क्रान्तिकारक विचार भी बाहरसे यहाँ आयँगे और यहाँसे बाहर जायँगे। हवाकी तरह विचारको भी किसी 'पासपोर्ट' की जरूरत नहीं होती। विचारको कोई भी दीवाल नहीं रोक सकती। इसलिए तय करो कि भूमिकी समस्या शान्तिसे हल करनी है या नहीं? जैसे बाहरके विचारोंका यहाँपर आक्रमण हो सकता है, वैसे ही हमारे विचार भी बाहर जा सकते हैं। इसलिए हिम्मत रखो कि हम यहाँका विचार बाहर भेजेंगे। जसे भगवान् बुद्धके अनुयायियोंने बाहर जाकर प्रेमसे विचारका प्रचार किया, उसी निष्ठासे काम करो और यह विश्वास रखो कि हम भूदान-यज्ञका विचार सर्वत्र फैलायेंगे। उसी निष्ठासे इस नये धर्म-चक्र-प्रवर्तनका काम करो तो हम दुनियाको आकार दे सकते हैं।

जैसे प्रलयमें सर्वत्र पानी ही पानी हो जाता है, तो भी मार्कंडेय ऋषि अकेला तैरता रहता और दुनियाको बचाता है; वैसे ही आज अणुबम (Atom Bomb), वाग्युद्ध, चिन्तनके प्रवाह चल रहे हैं; विचार, वचन शस्त्र, व्यापार आदिसे दुनियाको जीतनेकी जितनी कोशिशें चल रही हैं; वहाँ इन सारे प्रलयके पानीमें जो देश मार्कंडेय ऋषिके समान तैरेगा, वही दुनियाका नेता बनेगा। उसके हाथ दुनियाका नेतृत्व आना लाजमी है। मैं यह अभिमानसे नहीं, नम्रतासे कह रहा हूँ। जो नम्र बनता है, वह ऊपर चढ़ता है।

'नैतां विहाय कृपणां विमुमुक्षुरेकः।'

'मैं अकेला मुक्त होना नहीं चाहता'—यह कहकर उसने मुक्तिकी गलत राहपर प्रहार किया। जंगल जाकर, तपस्या करके, विकारोंको छोड़ने-से मुक्ति पायी जा सकती है। परन्तु प्रह्लाद ने कहा कि जंगल कहाँ जाते हो? एक छोड़ते हो और एक पकड़ते हो तो मुक्ति कैसे पाओगे? परमेश्वर तो सब दूर है। सारे समाजके लिए अपना अहंकार छोड़ना ही मुक्ति है, संन्यास है, भक्ति है, त्याग है। तभीसे सन्तोंने बार-बार यही दुहराया कि हम व्यक्तिगत मुक्ति, स्वर्ग या राज्य नहीं चाहते। जब-तक तू आनन्द भोगनेकी इच्छा करता है और मुक्तिको आनन्द मानता है तबतक वासना मिटी नहीं, अहंकार मिटा नहीं। मुक्तिका मतलब है—हम मिट जायँ। हजारों वर्षोंकी तपस्या और आध्यात्मिक प्रयोगोंके बाद यह बात सन्तोंने हमें सिखायी है।

—कानपुर
१३-५-'५२

## १४

आज हिंदुस्थानकी शक्ति जागृत हो रही है। अंबोंने भी दान दिया है। यह प्रेरणा कहाँसे आयी? एक छोटे-से गाँवमें मैंने भूदानका विचार समझाया। रातको मैं सो गया तो चार मीलकी दूरीसे रामचरण अंबा आया और दान देकर चला गया। उसने मुझे रामके चरणोंका दर्शन कराया। वह रातको ११ बजे आया और दान देकर चला गया। उस अंबेको क्या दर्शन हुआ? वह आपको बता रहा है कि हिंदुस्थान जाग रहा है। नया विचार, नयी भावना आ रही है। मैं गरीबोंका प्रतिनिधि बनकर आया हूँ। उनका हक माँग रहा हूँ। मैं सबको समझाता हूँ कि हवा, पानी और सूरजकी रोशनीके समान जमीन भी भगवान्‌की देन है; इसलिए उसपर सबका समान अधिकार है। आज तो मुझे ऐसा कोई भी शख्स नहीं मिला,

हैं। इसलिए भूलो मत कि तुम महान् हो, तुम्हारी तरफ सारी दुनियाकी आँखें लगी हुई हैं। आप सब महान् हैं। बच्चेको बचपनसे यह समझाते रहो कि 'तू देह नहीं, तू वही ब्रह्म है—'तत्त्वमसि।' तू चोला नहीं है, तू देहसे भिन्न है। तेरी देहको कोई धमकाये तो डरना नहीं; ज़ुल्मी लोग शरीरको डराकर अपनी सत्ता कायम करते हैं। परन्तु कोई तेरे शरीरको मार-पीटकर तुझसे अच्छी भी चीज करानेकी कोशिश करे तो मत करना। हम इस शरीरसे भिन्न हैं, यह पहचानना।' बच्चोंको इस तरहसे समझाते रहना चाहिए; उन्हें डराना-धमकाना नहीं। उनसे यह कहना कि तुम तुच्छ नहीं हो। बच्चे पूर्ण हैं, अपूर्ण नहीं। उनको प्रतिष्ठा देनी चाहिये, निर्भय बनाना चाहिये; तब देश आगे बढ़ेगा। यह तभी हो सकता है जब 'हम सब परिपूर्ण हैं' यह सबको समझायेंगे। एक छोटी-सी मिसाल देता हूँ। बापको पूरा लड्डू दिया जाय और बच्चेको आधा तो बच्चा नहीं मानेगा। वह पूरा लड्डू चाहेगा, आधा नहीं। वह समझ सकता है कि बाप बड़ा है, इसलिए उसे बड़ा लड्डू मिल रहा है और मैं छोटा हूँ, इस-लिए मुझे छोटा लड्डू मिल रहा है। परन्तु उसे पूर्ण ही चाहिये। वह कहता है कि मैं पूरा हूँ, अधूरा नहीं। वह अपूर्णताको सहन नहीं कर सकता; वह भी पूर्ण है—'पूर्णमदः पूर्णमिदम्।'

इसी तरह छोटे-बड़े काश्तकार, सब एक-दूसरेको अपना ही हिस्सा समझें। सब आत्मरूप हैं—यह बात समझानेसे आप जो भी मांगेंगे उसमें वह देना ही पड़ेगा। जब देनेवालेको लगता है कि मैं अलग हूँ और यह अलग, तब उसे देनेमें संकोच होता है। पर दोनों एकरूप हैं—यह मानो तो जो माँगो वह दिये बगैर नहीं रहेगा। हम सब पूर्ण हैं—यह मानोगे तो हिंदुस्थान प्राचीनकाल से भी अधिक गौरवशाली बनेगा।

—कानपुर

१३-५-'५२

## १६

'न हि ज्ञानेन सदृशं पवित्रमिह विद्यते।'

'ज्ञानके समान पवित्र वस्तु कोई नहीं है।' उसके सामने कोई अमंगल विचार टिक नहीं सकता। 'मैं जमीनका मालिक हूँ'—यह अमंगल विचार है। 'मैं जमीनका सेवक हूँ'—यह मंगल विचार, सद्विचार है। दुनियाको यह स्वीकार करना ही होगा, इसमें मुझे कोई सन्देह नहीं। इसलिए हम अपने कार्यकर्ताओंसे कहते हैं कि सतत काम करो। हम तो अपना विचार समझाते जायँगे, क्योंकि ज्ञानसे वढ़कर और कोई शक्ति है ही नहीं। अगर मनुष्यके हृदयमें ज्ञान पहुँच जाय तो उसका सारा हृदय पवित्र हो जाता है। इसलिए हमें ज्ञान देनेमें ही दिलचस्पी है, फिर इसमें चाहे जितना समय लग जाय। किसीको बार-बार समझाना पड़े, तो भी हमें दुःख नहीं होता, बल्कि और उत्साह मालूम होता है। क्योंकि हम शिक्षक हैं, हम मानते हैं कि मंदबुद्धि विद्यार्थीको समझानेमें हमारी बुद्धिकी कसौटी है।

—आटा (हमीरपुर)
२०-५-'५२

## १७

हर देशकी अपनी सभ्यता होती है। उसके आधारपर हर देशका क्रान्तिका अपना ढंग होता है। वेदोंसे लेकर गांधीतक—सारे विचारोंका मैंने अध्ययन किया है, सारे विचारोंको मैं घोलकर पी गया हूँ। और इसी लिए मैं कहता हूँ कि इस देशका अपना एक मिशन है, अपना एक धर्म है। ...... हिंदुस्थानमें कई त्यागी हुए हैं। यहाँपर त्यागका नाम सुनते ही लोगोंके दिलोंमें उत्साह पैदा होता है।

'न कर्मणा न प्रजया धनेन त्यागेनैके अमृतत्वमानशुः।'

'न कर्मसे मोक्ष मिलता है, न प्रजासे, न धनसे; बल्कि त्यागसे मिलता है।' यहाँपर जो क्रान्ति होगी वह त्यागसे होगी, त्यागकी पृष्ठभूमिपर होगी।

—दुर्गावती (आरा)
१४-६-'५२

## १८

जो भूमिहीन काश्त करनेके लिए भूमि माँगते हैं, उन्हें भूमि देना हमारा कर्तव्य है। यह एक बुनियादी उसूल है, मानवका हक है—ऐसा मैं मानता हूँ। वेदोंमें कहा है कि 'माता भूमिः पुत्रोऽहं पृथिव्याः।' 'जमीन हमारी माता है। सब मानव उसके पुत्र हैं। इस तरह हर एक पुत्रका हक है कि माँके पास पहुँचे और हर एक पुत्रका यह कर्तव्य है कि माँकी सेवा करे।

—दुर्गावती (आरा)
१४-९-'५२

## १९

ऋषिने कहा है—

'यावान् वा अयमाकाशः, तावान् एषोऽन्तर्हृदय आकाशः।'

'जितना व्यापक आकाश बाहर है उतना ही अंदर है।' दिलके आकाशको बाहरके आकाशके समान उदार बनाओ।

—सासाराम (आरा)
१७-९-'५२

## २०

उपनिषदोंमें ऋषि गाता है—'अन्नं बहु कुर्वीत।' ऋषिने हमें अधिक अन्न पैदा करनेका व्रत लेनेके लिए कहा है। और आज उसी देशमें बाहरसे अनाज मँगाना पड़ता है, यह कितनी शर्मकी बात है। आज हमारी सरकार भी कहती है कि 'अधिक अन्न उपजाओ', पर सिर्फ कहनेभरसे क्या होगा? जबतक काश्त करनेवाला बेजमीन है, भूखा है तबतक अधिक अन्न कैसे पैदा हो सकता है? इसलिए भूमिहीनोंको भूमि देना—यही अधिक अन्न उपजानेका एकमेव उपाय है।

—सासाराम (आरा)
१७-९-'५२

## २१

यह किसानोंका देश है। हमारा आदर्श 'कृष्ण' है। कृष्ण यानी किसान। पर हालत यह है कि बाहरसे अनाज मँगाना पड़ता है। यह क्यों हो रहा है? इसीलिए कि जो चीज़ जिसकी है उसे हम उससे वंचित रखते हैं। उसके लिए कमसे कम अपनी भूमिका छठा हिस्सा देना हमारा कर्तव्य है। शास्त्रोंमें कहा गया है—'षष्ठांशमुर्व्या इव रक्षितायाः।' भूमिका रक्षण करनेवाले राजाको छठा हिस्सा देना लाजमी है। आज हिंदुस्थानका राजा कौन है? सबको वोट (Vote) का हक मिला है। अब किसान राजा बन गया, है, इसलिए उसे उसका हक देना चाहिये।

—सासाराम (आरा)

१७-९-'५२

## २२

मनु महाराजने कहा है कि 'सदा शुचिः कारुहस्तः।' 'काम करनेवालेके हाथ सदैव पवित्र रहते हैं।' किसी मजदूरके हाथमें काम करते-करते मिट्टी लग जाती और वह उन्हीं हाथोंसे रोटी खा लेता है तो कोई हर्ज नहीं, क्योंकि उसके हाथ पवित्र हैं। मेहनतसे हाथ मैले नहीं, पवित्र होते हैं। अपवित्र कामसे ही हाथ अपवित्र होते हैं। मेहनत जैसे पवित्र और उत्पादक कामसे हाथ पवित्र ही होते हैं। मनु महाराजके इस सन्देशको हमने ठीकसे नहीं समझा और मेहनत करनेवाले मजदूरको नीच माना। मजदूरको कम मजदूरी दी जाती है और प्रोफेसरको ज्यादा तनख्वाह दी जाती है—ऐसा क्यों? शारीरिक परिश्रमको, उत्पादक कामको तो श्रेष्ठ मानना चाहिये। आज प्रोफेसरको कितनी छुट्टियाँ मिलती हैं और भंगी, बुनकर, चमारको बीमारीके वक्त भी तनख्वाह नहीं मिलती। यह गलत समाज-रचना है, हमें इसे एक क्षणके लिए भी बर्दाश्त न करना चाहिये। हम समानता प्रस्थापित करना

चाहते हैं। लेकिन जबतक हम यह व्रत नहीं लेते कि कुछ न कुछ उत्पादक परिश्रम किये बगैर नहीं खायेंगे, तबतक समानता प्रस्थापित नहीं हो सकती।

—नासिरगंज (आरा)
१६-६-'५२

## २३

खाना, पीना और बाल-बच्चे पैदा करना—यह तो जानवरोंमें भी चलता है। अगर हम उतना ही करते रहें तो जानवरोंमें और हममें क्या फर्क रह जायगा? लेकिन मानवका उतनेभरसे समाधान नहीं होता, केवल भोग-परायण होनेसे मनुष्यका समाधान नहीं होता। महाभारतमें ययाति की कहानी है। उसके पाँच बेटे थे। उसने जवानीमें बहुत सुख भोगा, पर बूढ़े होनेपर भी उसकी वासना नहीं गयी। उसने परमेश्वरसे जवानी-की प्रार्थना की। परमेश्वरने कहा कि अगर तेरे लड़कोंमेंसे कोई तेरा बुढ़ापा लेकर अपनी जवानी तुझे देनेको राजी हो तो मुझे मंजूर है। फिर वह लड़कोंके पास गया और उनसे कहने लगा कि 'मेरी भोग-वासना अभी तृप्त नहीं हुई है, क्या आपमेंसे कोई भी अपना यौवन देनेको तैयार है?' चार लड़कोंने तो इन्कार कर दिया, परन्तु पाँचवेंने कहा—'जी, मैं राजी हूँ।' उसने ययातिको अपना यौवन देकर उसका बुढ़ापा ले लिया। फिर क्या हुआ? और भोग भोगनेके बाद वह फिरसे बूढ़ा हो गया। तब उसने देखा कि भोग-वासना तो वैसी ही है। अतः उसने महसूस किया कि भोग भोगनेसे कभी तृप्ति नहीं होती। उसने दो बार अनुभव करके यह देख लिया और अपना अनुभव एक श्लोकमें कह रखा—

"न जातु कामः कामानामुपभोगेन शाम्यति।
हविषा कृष्णवर्त्मेव भूय एवाभिवर्धते।'

'भोग भोगनेसे काम-वासना शांत नहीं होती, बल्कि बढ़ती ही है, जैसे अग्निमें घी डालनेसे अग्नि शान्त नहीं होती, बल्कि प्रज्ज्वलित ही होती

है।' इसलिए भोग भोगनसे कभी भी समाधान हासिल नहीं हो सकता। मनुष्यको संतोष तो तब मिलता है, जब उसकी आत्माका समाधान हो जाता है। और आत्माका समाधान तब होता है जब मनुष्य दूसरोंके लिए त्याग करता है।

—ब्रह्मपुर (आरा)
२६-९-'५२

## २४

हम देख रहे हैं कि आज दुनियामें कोई भी देश सुखी नहीं है, यद्यपि सुखके साधन बहुत बढ़ गये हैं। इसका मतलब यह है कि कहीं न कहीं गलती हो रही है। आज तो जितने सुखके साधन बढ़ते जा रहे हैं उतने ही दुःख भी बढ़ते जा रहे हैं। दुनियामें चारों ओर दुःख, अशांति और डर फैला हुआ नजर आ रहा है।

महाभारतकी एक कहानी है—सत्यभामाने द्रौपदीसे पूछा कि 'जंगलमें रहकर भी तुम सुखी कैसे रह सकती हो, हम तो द्वारिकामें भी सुखी नहीं हैं। सुखकी कुंजी क्या है, वह हमें बता दो।' द्रौपदीने कहा—'दुःखेन साध्वी लभते सुखानि।' 'दुःखसे ही सुख हासिल हो सकता है।' याने जो दूसरोंके वास्ते तकलीफ उठानेके लिए तैयार हैं वे ही सुखी हो सकते हैं। सुखसे सुख प्राप्त नहीं हो सकता। सुख चाहते हो तो दूसरोंको सुखी बनानेकी कोशिश करो। अपने भूखे पड़ोसीकी पर्वाह किये बगैर हम कभी भी सुखी नहीं रह सकते। दूसरोंको लूटकर हम कभी भी सुखी नहीं हो सकते। हम दूसरोंकी चिंता करेंगे तो वे भी हमारी चिंता करेंगे। जैसा बीज बोयेंगे, वैसा ही फल पायेंगे।

—ब्रह्मपुर (आरा)
२६-९-'५२

## २५

सुखार्थी चेत् त्यजेत् विद्यां विद्यार्थी चेत् त्यजेत् सुखम्।
सुखार्थिनः कुतो विद्या कुतो विद्यार्थिनः सुखम्॥'

'सुखकी इच्छा करनेवालेको विद्या कैसे प्राप्त हो सकती है और विद्यार्थी (जो विद्या प्राप्त करना चाहता है) को सुख कैसे मिल सकता है?'

इसका मतलव यह है कि कोई विद्यार्थी ज्ञान प्राप्त करना और आरामसे खाना, पीना, सोना भी चाहता है तो वह विद्वान् नहीं वन सकता। विद्याका आनंद महान् है। उसकी प्राप्तिके लिए तो वड़े तड़के उठना पड़ता है, अध्ययन करना पड़ता है, तप करना पड़ता है, गुरुकी सेवा करनी पड़ती है, आहार कम करना पड़ता है। ये सारी तकलीफें उठाने पर ही विद्या प्राप्त हो सकती है।

ब्रह्मपुर (आरा)
२६-९-'५२

## २६

दुनियामें चारों ओर दुःख ही दुःख दिखाई दे रहा है। हम एक-दूसरे-की पर्वाह नहीं करते। संसारमें सुख और शान्ति तभी निर्माण होगी जव हम एक-दूसरेकी पर्वाह करेंगे और इस विचारको समझेंगे कि 'भगवान्-की देन सवके लिए है।' हवा, पानी, सूरजकी रोशनी भगवान्की देन हैं, इसलिए वे सवके लिए हैं। इसी तरह जमीन भी भगवान्की देन है, इसीलिए वह सवके लिए है—उसपर सवका समान अधिकार है। हमें इस तरह सोचना चाहिये कि 'पहले मैं दूसरोंको दूंगा और फिर खाऊँगा।' गीतामें कहा है—

'यज्ञशिष्टामृतभुजो यान्ति ब्रह्म सनातनम्।
नायं लोकोऽस्त्ययज्ञस्य कुतोऽन्यः कुरुसत्तम॥'

'जो यज्ञशेष खायेगा वह पुण्यवान है; नहीं तो वह चोर है।' यज्ञशेष खाना याने सवको खिलाकर वादमें वचा हुआ, खुद खाना। घरमें माता सवको खिलाकर फिर वचा हुआ खाती है। अगर वह कोई चीज वनाती है तो पहले सवको देती है। और देनेके वाद उसके लिए कुछ भी नहीं वचा तो खुद कुछ भी नहीं खाती। दुवारा अपने लिए नहीं वनाती। उसको कितना आनंद मिलता है। अगर माँ वच्चोंसे यह कहे कि 'मैंने

खाना बनाया है, मैंने मेहनत की तो मैं ही पहले खाऊँगी,' तो ऐसी माताका उसके बच्चे क्या आदर करेंगे ? क्या इससे माताके दिलको कभी समाधान हो सकता है ? जैसे माता सबको देनेसे समाधान प्राप्त करती है, वैसे ही आप भी करें। माताका हृदय हासिल करो। सबको देकर बची हुई चीज स्वयं खाओ। अपने गरीब भाइयोंको खिलाकर फिर खाओ। वह दरिद्रनारायण, छठा भाई बनकर आपके घरमें पैदा हुआ है, उसे उसका हिस्सा दे दो। हम दरिद्रनारायणके प्रतिनिधि बनकर आपसे आपकी जमीनका छठा हिस्सा माँग रहे हैं। हम लड़के बनकर आपके घरमें प्रवेश कर रहे हैं। हमें बंजर, परती जमीन नहीं चाहिये, हमें तो अच्छी जमीन मिलनी चाहिये, जो आप अपने लड़कोंको देंगे।

—ब्रह्मपुर (आरा)
२६-६-'५२

## २७

जैसे भगवान्‌ने अर्जुनको गीता सुनानेके बाद पूछा—'तूने एकाग्र होकर सारा सुना तो अब क्या तेरा मोह नष्ट हो गया ?' अर्जुनने कहा—

'नष्टो मोहः स्मृतिर्लब्धा त्वत्प्रसादान्मयाच्युत।
स्थितोऽस्मि गतसंदेहः करिष्ये वचनं तव॥'

'मेरा मोह नष्ट हो गया है और अब मैं आपके विचारके अनुसार काम करनेके लिए तैयार हूँ।' वैसे ही मैं भी आपको विचार समझा रहा हूँ। हवा, पानी और सूरजकी रोशनीके समान जमीन भी भगवान्‌की देन है और इसीलिए वह सबके लिए है, उसपर सबका समान अधिकार है। अगर आप इस विचारको समझेंगे तो आपका मोह नष्ट होगा और फिर आप अपना सब कुछ दानमें दे सकेंगे।

ब्रह्मपुर (आरा)
२६-६-'५२

## २८

आपके इस प्रदेशमें एक महापुरुष हो गया है। उसका नाम भगवान् बुद्ध था। उसने हमें विश्वविजय का एक मंत्र दिया था। वे इसी विहारकी भूमिपर अपना प्रेम, करुणा और निर्वैरताका संदेश सुनाते रहे। हमने देखा कि उनके इस उपदेशका परिणाम हिंदुस्थानपर तो हुआ ही, दुनियाके दूसरे देशोंपर भी हुआ। आज जब कि दुनियामें अशांति और हिंसाका वातावरण फैला हुआ है, उनके विचारोंका स्मरण दुनियाको अधिक हो रहा है। दुनियाके सारे विचारक उसी नतीजेपर आ रहे हैं, जिसपर भगवान् बुद्ध ढाई हजार साल पहले आये थे। भगवान्ने कहा था—

'अक्कोधेन जिने कोधं, असाधुं साधुना जिने।
जिने कदरियं दानेन, सच्चेनालिकवादिनम् ॥'

'अक्रोधसे क्रोधपर विजय हासिल की जा सकती है। साधुत्वसे असाधुत्वपर विजय हासिल की जा सकती है। कंजूसपर दानसे विजय हासिल की जा सकती है। और झूठ बोलनेवालोंपर सत्यसे विजय हासिल की जा सकती है।'

सामनेके व्यक्तिमें अगर गुस्सा नजर आता है और उसे हम जीतना चाहते हैं तो हममें परम शान्ति होनी चाहिये। उसमें जितनी मात्रामें क्रोध हो उतनी ही मात्रामें हममें शान्ति होनी चाहिये। शान्तिसे ही हम क्रोधको जीत सकते हैं। भगवान्ने किसीको क्रोधके वश होनेकी बात नहीं कही थी, जैसा कि दुर्बल समझते हैं। तलवार देखकर भाग जाना कायरतासे तलवारके वश होना है। उन्होंने हमें एक विजयमंत्र दिया था कि अक्रोधसे क्रोधको जीतना चाहिये। सामनेवालेका शस्त्र लेकर हम उसपर हमला करना चाहते हैं तो इससे दुनियामें शान्ति निर्माण नहीं हो सकती। परशुरामने यही प्रयोग किया था। उन्मत्त क्षत्रियोंको सबक सिखानेके वास्ते, खुद ब्राह्मण होते हुए भी, उसने हाथमें शस्त्र लिया और पृथ्वीको निःक्षत्रिय बनानेका प्रयत्न किया। एक बार निःक्षत्रिय पृथ्वी बना दी, फिर भी क्षत्रिय बचे

ही रहे तो दुबारा वही किया इसी तरह इक्कीस मर्तबा उसने यही प्रयोग किया, फिर भी क्षत्रिय नामशेष नहीं हुए। वह खुद हाथमें शस्त्र लेकर क्षत्रिय जो बन गया था, इस तरह जब उसने खुद क्षत्रियोंकी संख्यामें वृद्धि की तो क्षत्रिय कैसे नष्ट हो सकते थे ? जब उसने क्षत्रियत्वका बीज बोया तो उसमेंसे अनंतगुने क्षत्रिय पैदा होना सिद्ध ही रहा।

पूर्वजोंके ये सारे अनुभव भगवान् बुद्धके सामने थे। इसीलिए उन्होंने मानव-समाजको संदेश दिया कि दुर्जनताके वश मत होना, न भागना। अगर दुर्जनतापर सत्ता चलानी है तो हममें दुर्जनताका प्रवेश नहीं होने देना चाहिये। अगर दुर्जनताने हमारे हृदयमें प्रवेश पाया तो वह हमारे हृदयको जीत लेगी। असाधुत्व साधुत्वसे ही पराजित हो सकता है। कंजूसपन उदारतासे ही दूर किया जा सकता है। सत्यसे ही मिथ्याका लोप करना चाहिये। अंधकारसे अंधकार मिट ही नहीं सकता, बल्कि अधिक गहरा होगा। उसके विरुद्ध तो प्रकाशकी ही शक्ति चाहिये। बच्चेके अज्ञानको मिटानेके लिए उस्तादमें ज्ञान होना चाहिये। अज्ञानके सामने अज्ञान खड़ा करके हम उसे नहीं मिटा सकते। इस तरहकी कई मिसालें हम जीवनमें देखते हैं। फिर भी जहाँ समाज-व्यापी कार्य करना होता है, राष्ट्रीय दृष्टिसे काम करना होता है वहाँ मनुष्य अभी इस निर्णयतक नहीं आया है कि 'अक्रोधेन जयेत् क्रोधम्।' अभी भी प्रयोग चल रहे हैं। ये लोग अभी भी संहारक शस्त्र बढ़ाकर शांति प्रस्थापित करनेका प्रयोग कर रहे हैं।

—आरा
२९-९-'५२

## २९

मनुष्य स्वभावतः सज्जन है। इसीलिए वह साधुको नमस्कार करता है, चोर-डाकूको नहीं। क्योंकि उसका हृदय अंदरसे पावन है, निर्मल है। गीता कहती है—

'अपि चेत् सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक् ।
साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग् व्यवसितो हि सः ।।'

'कोई अत्यंत दुराचारी हो, फिर भी अगर मेरी भक्ति करे तो फौरन अनन्य भक्त बन सकता है।' जो दुराचारी होता है वह परिस्थितिवश दुराचारी बनता है, दुराचारके प्रवाहमें वह जाता है। लेकिन जिस क्षण उसे वस्तुका स्वच्छ दर्शन हो जायगा, वह किसी भी निमित्तसे क्यों न हो, तो वह फौरन बदलेगा। दुनियामें जो पाप होते हैं, वे अज्ञानके कारण ही होते हैं। सच्चे दुराचारियोंकी एक खूबी होती है कि उनमें मेरी (भगवान्‌की) अधिक श्रद्धा होती है। जो सच्चे दुराचारी होते हैं वे सच्चे सदाचारीके अत्यंत नजदीक होते हैं, जैसे वर्तुलके दो सिरे (Saints and sinners meet)। इसलिए दुराचारियोंमें परिवर्तन लाना बिल्कुल आसान है। दुर्जन अत्यंत सज्जन बन सकते हैं। मनुष्यकी मानवतामें और मानव-हृदयकी सज्जनतामें अगर हमारी श्रद्धा नहीं तो यह मानवका जीवन जीने लायक नहीं रहेगा, फिर तो हमें गंगाजीमें जाकर डूब मरना होगा। ......लेकिन सत्यका कभी नाश नहीं हो सकता। असत्यकी कोई हस्ती नहीं है। प्रकाशके सामने अंधकार टिकता नहीं। अंधकार अभावरूप है, प्रकाश भावरूप है। दुर्गुण शरीरके होते हैं और सद्‌गुण आत्माके। शरीर बदलता है तो दुर्गुण भी बदलते हैं। आत्मा स्थिर है, इसीलिए उसके गुण भी स्थिर रहते हैं। जैसे हंस दूध और पानीको अलग-अलग कर लेता है वैसे ही हमें सद्‌गुण और दुर्गुणोंको पृथक् करना चाहिये।

—आरा
२९-९-'५२

३०

'नयी तालीम' यों तो ऊपर-ऊपरसे निर्दोष, गरीब दीखेगी, लेकिन वह एक महान् परिवर्तन करनेवाली है। अगर 'नयी तालीम' चलेगी तो आजके सामाजिक मूल्य टिक नहीं सकते। 'नयी तालीम' में आजके जैसा

श्रीमान् और गरीबका फर्क नहीं किया जायगा। दोनोंको लाजिमी तौरपर, ज्ञानकी दृष्टिसे, कुछ-न-कुछ दस्तकारी सिखायी जायगी। फिर आपके आजके ऊँच-नीचके भेद नहीं रहेंगे। वहाँ तो श्रीमान्का लड़का भी गोवरमें हाथ डालेगा और ब्राह्मणका लड़का भी मेहतरका काम करेगा। पुरुष-जन्म प्राप्त हुआ लड़का रसोई बनायेगा, जो स्त्रियोंका काम माना जाता है। उससे तो सारे समाजमें उथल-पुथल होगी। आज तो समाजमें दर्जे बने हैं। जो समाजके लिए अत्यंत उपयोगी काम है, जिसके बिना समाज टिक नहीं सकता उसे नीच माना जाता है। लेकिन ये दर्जे टूटनेवाले हैं और जैसा कि वेदोंने कहा है—

'समानो मंत्रः समितिः समानी।'

'सबकी समिति बैठकर सारा काम होगा। सब समान होंगे।' दर्जे नहीं रहेंगे—यह हालत होनेवाली है। इसीलिए अगर आप 'नयी तालीम' को कबूल करते हैं तो समझ-बूझकर कीजिये।

—विक्रम (पटना)
३-१०-'५२

## ३१

भूदानके पीछे जो विचार है, वह न मैंने रूससे लाया है, न चीनसे। वह इसी आर्यभूमिका विचार है, एक धर्मविचार है। इसीलिए मैंने इस कामको 'धर्म-चक्र-प्रवर्तन' कहा है।

भगवान्ने गीतामें कहा है कि हर एकका यह कर्तव्य है कि कुछ-न-कुछ काम करे, उत्पादन करे। परिश्रमरूपी 'यज्ञ' सब देवताओंको प्रसन्न करता है। जो इस तरह शरीरपरिश्रमरूपी उत्पादक यज्ञ नहीं करेगा वह चोर, पापी होगा—यह जो शाप भगवान्ने दिया है, वह आर्य-संस्कृतिकी ही बात है।

'एवं प्रवर्तितं चक्रं नानुवर्तयतीह यः।
अघायुरिन्द्रियारामो मोघं पार्थ स जीवति॥'



वेदमें ऋषि कहता है—

'मोघमन्नं विन्दते अप्रचेताः ।
सत्यं ब्रवीमि वध इत् स तस्य ।
नार्यमणं पुष्यति नो सखायं ।
केवलाघो भवति केवलादि ।'

'मूर्ख नाहक अन्नका ढेर जमा करता है । वेद कहता है कि में सत्य बोल रहा हूँ कि वह अन्न इकट्ठा नहीं कर रहा है, अपना वध इकट्ठा कर रहा है। जो अन्नका संग्रह करता है वह मृत्युका संग्रह करता है। जो अकेला खाता है (अपने भाइयोंको देनेके बजाय) वह पुण्य नहीं, पाप खाता है।' इससे कठिन शाप कौन दे सकता है? क्या चीन और रूसके विचारोंमें ऐसा शाप दिया गया था? जो अपने वृद्धों और अपने समान लोगोंकी सेवा नहीं करता, अकेले खाता है वह पापी है—यह वेद, मनुस्मृति और गीताका उद्गार में गाँव-गाँव जाकर सुना रहा हूँ। परिश्रम न करनेवाला खानेका अधिकारी नहीं—यह भरतभूमिका ही विचार लोगोंको सुना रहा हूँ।

में मानता हूँ कि कुछ लोग अधिक मानसिक परिश्रम करेंगे और कुछ अधिक शारीरिक परिश्रम; परन्तु सभीको श्रमनिष्ठ होना चाहिये। कुछ लोग सिर्फ मानसिक काम करेंगे और कुछ सिर्फ शारीरिक काम—इस तरहका विभाग हम हर्गिज नहीं चाहते, सबको दोनों काम करने होंगे। भगवान्‌ने हर एक को हाथ-पाँव दिये हैं और दिमाग भी । इसलिए हर एकको दोनों काम करने चाहिये । लेकिन आज तो पश्चिमने जो विचार आया है, उसके अनुसार कुछ लोग केवल श्रमजीवी (Hands) ही रह जाते हैं और कुछ बुद्धिजीवी (Heads) । इस तरह विभाग करना अत्यंत खतरनाक है। हम चाहते हैं कि ऐसी समाजरचना एक क्षणके लिए भी न टिके। धन हमें बचानेवाली चीज है—यह मानना गलत है। बचानेवाली चीज तो है गुण, इसलिए गुणोंको बढ़ाओ। परन्तु आज हम गुणोंको नहीं

बढ़ाते और धनका संग्रह करते जाते हैं। लेकिन यह धन नहीं है, आपः निधन है। जो धन बाँटेगा, वही सुखी होगा।

—विकम (पटना) ३-१०
—ओढ़नपुर (गया) २३-

## ३२

इस दुनियामें जबसे इन्सानकी बस्ती हुई है, तबसे धर्मभावना निर्माण हुई है। मनुष्यों और जानवरोंमें यही फर्क है कि जानवरोंमें ऐसी कोई धर्मभावना नहीं होती।...... हमारे सामने जो अनंत सृष्टि दिखाई दे रही है, वह परमात्मा ही है। परमात्मा अनंत रूप और अनंत नाम लेकर हमारे सामने लीला कर रहा है। इसलिए हमारा यह धर्म हो जाता है कि यह जो अनंतरूपी प्रभु हमें दर्शन दे रहा है, उसकी सेवा करें। अपने शरीरसे मेहनत करके, दूसरोंको सुख पहुँचायें। इसीको धर्म कहते हैं। व्यासमुनिने बड़े-बड़े ग्रंथ लिखे हैं। एक दफा किसीने उनसे पूछा कि 'आपके इतने सारे ग्रंथ हम कब पढ़ेंगे? यह सारा समुद्र कौन पार करेगा? इसलिए इसका सार बताइये।' उन्होंने एक श्लोकमें सार बताया—

'अष्टादशपुराणानां सारं सारं समुद्धृतम्।
परोपकारः पुण्याय पापाय परपीडनम्॥'

'अठारह पुराणों का सार यही है कि दूसरोंकी सेवा करना पुण्य-मार्ग है और दूसरोंको अपनी देहके वास्ते तकलीफ देना पापमार्ग है।'

शेर अपनी देहके वास्ते जो भी प्राणी सामने आ जाये, उसे खा जाता है। वह यह नहीं सोचता कि इसमें उस प्राणीको कितनी तकलीफ होती है; क्योंकि वह अज्ञानी है। वह अपनेको देहसे भिन्न नहीं पहचान सकता। लेकिन हमारी हालत वैसी नहीं है। सोचनेसे हमें मालूम हो जाता है कि

हम देहसे भिन्न हैं। इसीलिए हम समझ सकते हैं कि निष्काम-भावना और निरहंकार बुद्धिसे सेवा करना ही पुण्यमार्ग है।

—वसन्तपुर (सारन)
१६-१०-'५२

: ३३

पिछले जन्मके पाप-पुण्यके कारण इस जन्ममें गरीबी या अमीरी प्राप्त होती है—यह खयाल गलत है। पिछले जन्मके पुण्यसे अच्छी बुद्धि, निरहंकारिता प्राप्त होती है और पापसे बुरी भावना पैदा होती और बुरे कामकी इच्छा होती है। हमें अच्छी बुद्धि प्राप्त हो तो समझना चाहिये कि हमने पिछले जन्ममें पुण्यकर्म किये थे। और अगर हमें बुरे काम करनेकी इच्छा होती है तो समझना चाहिये कि पिछले जन्ममें हमने पापकर्म किये थे। शंकराचार्यने कहा है—

'अथवा योगिनामेव कुले धीमतां दरिद्राणाम् इत्यर्थः।'

'जो बड़ा भाग्यवान् पुरुष होता है, जिसने पिछले जन्ममें पुण्यकर्म किये हैं, वेदाध्ययन किया है वह योगियोंके कुलमें पैदा होता है, जो दरिद्री कुल होते हैं।' शंकराचार्य खुद गरीब घरमें पैदा हुए थे। पुण्यवान् व्यक्ति श्रीमान्के घरमें भी जन्म पा सकता है। परन्तु चाहे श्रीमानके या गरीबके घरमें पैदा हो, दोनों जगह बुद्धि अच्छी होनी चाहिये।

जो सोचते हैं कि आज जो गरीब हैं वे अपने पूर्वजन्मके पापोंके कारण गरीब बने हैं, इसलिए उनकी पर्वाह नहीं करनी चाहिये—उन्हें उनके नसीबपर छोड़ देना चाहिये, क्योंकि पिछले जन्मके पाप-पुण्यको हम मिटा नहीं सकते वे गलती करते हैं। इस तरह सोचनेवाले खुद पापी हैं। इसीलिए जो श्रीमान् हैं उन्हें अपने गरीब भाइयोंके प्रति अपना

फर्ज अदा करना चाहिये। भगवान्‌ने उन्हें संपत्ति इसीलिए दी है कि वे उसका उपयोग दूसरोंकी सेवाके लिए करें।

—बसन्तपुर (सारन)
१६-१०-'५२

## ३४

अगर हम चीजको ठीक तरहसे समझ लें, तो गरीबीमें भी अमीरीसे बढ़कर आनंद पा सकते हैं। अमीरीमें आत्मसमाधान नहीं होता, इसलिए हम अमीरी नहीं चाहते। कबीरदासने कहा है—'मन लागो मोरा यार फकीरीमें। जो सुख पायो गरीबीमें, वह सुख नाहीं अमीरीमें।' गरीबीमें भी अगर प्रेम और सद्भावना रही तो वह अमीरीसे भी बढ़कर हो जाती है। कुंतीने भगवान्‌से वर माँगा था—

'विपदः सन्तु नः शश्वत् तत्र तत्र जगद्गुरो।
भवतो दर्शनं यत्र अपुनर्भवदर्शनम् ॥'

'मुझे हमेशा विपत्ति, गरीबी दो। जब भगवान्‌ने उससे पूछा कि ऐसा वर क्यों माँगा तो उसने जवाब दिया—आपत्ति रही तो आपका स्मरण होगा और आपके दर्शनका भी मौका मिलेगा।'

हम यह नहीं चाहते कि आजके जैसी अमीरी-गरीबी रहे, हम तो कबीरदास जैसे गरीब बनना चाहते हैं। कबीर श्रीमान् नहीं था, गरीब था। बुनाईका काम करता और मजदूरी लेता था, जो उसके लिए अमृतपान बन जाता था।

—बसंतपुर (सारन)
१६-१०-'५२

## ३५

स्वराज्यके बाद इस देशमें हवा चली कि आजतक बहुत त्याग किया, अब भोग भोगना चाहिये; लेकिन ऐसा नहीं होना चाहिये। जहाँ त्यागके

साथ भोग भी होता है, वहाँ वह त्याग जीर्णवीर्य बन जाता है। जो चाहते हैं कि अपना त्याग वीर्यवान् रहे वे नयी-नयी तपस्या करते हैं। पुरुष क्लेशों और तपोंकी सफलता देखते ही फौरन नये क्लेशका, आरंभ करता है।

'क्लेशः फलेन हि पुनर्नवतां विधत्ते।'

इसलिए स्वराज्यकी तपस्याका फल मिलते ही फौरन हमें नये तपका आरंभ करना चाहिये। उसीसे हमारा तेज बढ़ेगा। राजनैतिक आजादीके बाद आर्थिक आजादीका ही कार्यक्रम उठाना होता है। इसलिए स्वराज्य-प्राप्तिके बाद हमें अब भूदानके ही काममें लग जाना चाहिये, जिससे आर्थिक आजादी प्राप्त होनेवाली है।

—अमनौर (सारन)
१९-१०-'५२

## ३६

गीतामें भक्तके ये लक्षण प्रतिपादित हैं—

'अद्वेष्टा सर्वभूतानां मैत्रः करुण एव च,

इसमें भक्तके तीन लक्षण बताये गये हैं—(१) किसीसे द्वेष, मत्सर या वैर न करना, (२) सबके साथ मैत्री करना और (३) करुणा और दया रखना।

भक्तकी पहचान बाह्य लक्षणोंसे—जैसे गाने, नाचने आदिसे—नहीं, बल्कि ऊपर बताये हुए तीन लक्षणोंसे होती है। नाचने, गाने, दाढ़ी बढ़ाने, बदनपर भभूत लगाने या दूध पीनेसे कोई भक्त नहीं बन जाता। दूध तो गायका बछड़ा भी पीता है, लेकिन वह भक्त नहीं है। पैदल घूमनेवाले भी भक्त नहीं होते। कई मुसाफिर, व्यापारी, भिखारी और ठग पैदल घूमते हैं, लेकिन इनमेंसे कोई भक्त नहीं कहलाता। लोग अक्सर समझते हैं कि भक्त तो नाचनेवाला, गानेवाला, बजानेवाला होता है। लेकिन भक्तके ये लक्षण नहीं हैं। हाँ, भक्त नाच सकता है, गा सकता

है और दूसरे काम भी कर सकता है। जिसमें प्रेम, करुणा और अद्वेष दीखे, तुरंत पहचान लो कि वह भक्त है।

भक्त द्वेष नहीं करता। हम किसका द्वेष करते हैं ? जो हमसे बढ़े हुए हैं, हमसे ज्यादा ज्ञानी हैं, ज्यादा ताकतवर हैं, ज्यादा धनी हैं, ज्यादा सुखी हैं। परन्तु ऐसा नहीं होना चाहिये।

समाजमें कुछ हमसे बड़े होते हैं, कुछ हमारी बराबरीके और कुछ हमसे छोटे होते हैं। (१) जो हमसे बड़े होते हैं उनको लोग प्रायः नीचे गिरानेकी कोशिश करते हैं। हम चाहते हैं कि वे हमसे आगे न जायँ। लेकिन आगे जानेवालोंको गिराना नहीं चाहिये। समाज-रचना ऐसी ही होनी चाहिये कि जो आगे जाते हैं उनको देखनेसे सबको संतोष हो। (२) कुछ लोग हमारी बराबरीके होते हैं। उनके साथ सहयोगसे काम करना चाहिये। उनके लिए मनमें मैत्रीकी भावना होनी चाहिये, सख्यभाव होना चाहिये। लेकिन आज तो ऐसा होता है कि जो बराबरीके होते हैं उनकी आपसमें बनती नहीं है। वे मिलकर काम नहीं करते। एक ही पक्षके दो गुट होते हैं, जिनमें आपसमें नहीं बनती। भाई-भाईकी नहीं बनती है, पड़ोसी-पड़ोसीके बीच अनबन हो जाती है। सहयोगसे, मिल-जुलकर, कंधेसे कंधा लगाकर काम करना चाहिये। (३) समाजमें कुछ हमसे छोटे होते हैं। जो छोटे हैं, दुखी हैं, उनके लिए मनमें करुणा और दया होनी चाहिये।

भक्तके ये तीन लक्षण हैं। हम चाहते हैं कि सारे समाजमें भक्तके ये लक्षण प्रकट हों। मैं चाहता हूँ कि सब भक्त बनें। बड़ोंके लिए आदर, बराबरीवालोंके प्रति मैत्रीकी भावना और छोटोंके प्रति करुणा—ये तीनों लक्षण प्रकट हों। हमें ऐसी समाज-रचना करनी है जिसमें आदर, प्रेम और करुणा आदि भावनाएँ स्वाभाविक हो जायँ। ऐसी समाज-रचनाके लिए अनुकूल वातावरण पैदा करना चाहिये। भूदान-यज्ञके द्वारा वैसा वातावरण पैदा हो रहा है।

सीतलपुर (छपरा)
२१-१०-'५१

## ३७

### 'हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्यापिहितं मुखम् ।'

'सोनेके ढक्कनसे सत्यका मुख ढँका हुआ है।' हर कोई समझ सकता है कि अगर हम गरीबोंकी कद्र नहीं करते तो कोई भी सुखी नहीं हो सकता—यह बात समझना कोई मुश्किल नहीं है, परन्तु सत्यका स्वरूप सुवर्णमय पात्रसे ढँका हुआ रहता है। सत्यदर्शनमें मोह बाधा डाल रहा है। हमारी कोशिश है कि इस मोहसे कैसे मुक्त हो सकते हैं।

वस्तुके स्वरूपको समझना, पहचानना कठिन नहीं है, उसे ग्रहण करना ही कठिन है । मोहके कारण लोग इस चीजको नहीं समझ रहे हैं, परन्तु उन्हें समझाना कठिन नहीं है। सूर्यके उग जानेपर जगाना कठिन नहीं होता। आज हिन्दुस्थानकी संपत्ति जिस तरह बँटी हुई है, उससे दुःख ही पैदा होता है, संपत्तिका पूरा उपयोग नहीं होता—यह बात समझना कठिन नहीं है, परन्तु हमें मोहके, कांचनके आकर्षणसे मुक्ति पाना है। लेकिन यह जो मोहमाया है उससे हम कैसे मुक्त हो सकेंगे ? सत्य कैसे स्पष्ट होगा ? हमें भगवान्‌से प्रार्थना करनी चाहिये कि 'भगवान्, हमें इस मोहमेंसे मुक्त करो।' मोहसे मुक्ति पाना ही मुख्य बात है, जिसके लिए हमें सब कुछ करना है । ...... ['मैं न सिर्फ जमीनका, बल्कि संपत्तिका भी छठा हिस्सा माँग रहा हूँ । बेजमीन किसानको सिर्फ जमीन देनेसे काम नहीं होगा । उसे तो हल, बैल आदि और चीजें भी देनी होंगी, तभी वह काश्त कर सकेगा । इसलिए भूमिके साथ संपत्तिका भी दान मैं माँग रहा हूँ । हर मनुष्यपर हमारी माँग लागू होगी। हमारे पास भूमि, संपत्ति, श्रमशक्ति, बुद्धि—जो भी कुछ है उसका एक हिस्सा दरिद्रनारायणके लिए अर्पण करना है।']

पटना
२३-१०-'५२

## ३८

हमें भगवान्‌ने बुद्धि, शक्ति, संपत्ति या जो कुछ भी दिया है, उसका उपयोग समाजकी सेवाके लिए करना चाहिये। हमें वह सब समाजको अर्पण कर देना चाहिये। जितना अपने लिए आवश्यक है उतना ही लेना चाहिये। जिस तरह यज्ञमें आहुति देते समय कहते हैं—

'इन्द्राय इदं न मम,' 'अग्नय इदं न मम।'

'यह इंद्रके लिए है, मेरे लिए नहीं; यह अग्निके लिए है, मेरे लिए नहीं।' उसी तरह अब हमें कहना चाहिये—

'समाजाय इदं न मम', 'राष्ट्राय इदं न मम।'

यह सब समाजके लिए है, मेरे लिए नहीं; यह सब राष्ट्रके लिए है, मेरे लिए नहीं, तू जो पैदा करता है वह सब समाजको अर्पण कर दे, फिर समाजकी तरफसे तुझे जो मिलेगा वह अमृत होगा।

मैं चाहता हूँ कि जमीन सबकी हो जाय। मैं चाहता हूँ कि कारखानोंमें मजदूर और मालिकका भेद न रहे। सब सेवक बनें और अपनी-अपनी शक्तिके अनुसार काम करके सब कुछ समाजको अर्पण करें। फिर समाजसे अपने जीवन-निर्वाहके लिए जो मिले उसीमें संतुष्ट रहें। इतना ही नहीं, बल्कि हर एक व्यक्तिको यह सोचना चाहिये कि मेरी संतान मेरे लिए नहीं, समाजके लिए है। जो अक्ल मुझे मिली है वह स्वयंभोग्य नहीं, समाजके लिए है। ऐसा अपरिग्रह मैं समाजमें लाना चाहता हूँ। वैभव और संपत्ति बढ़ाना चाहता हूँ, पर समाज की। समाज नारायणस्वरूप है तो लक्ष्मी उसके पास जाने ही वाली है। इसमें किसीको डरनेकी जरूरत नहीं। हम एक सुंदर समाज बनानेवाले हैं और इसीकी बुनियाद जमीनका मसला है। मैं यही समझा रहा हूँ कि जमीन सबके लिए है।

आज हिंदुस्थानमें सब उद्योग टूट गये हैं और जमीनकी माँग बढ़ रही है। इसीलिए अगर जमीनका मसला लेकर अपरिग्रहकी तालीमका आरंभ करते हैं तो उस विचारका समाजके मनमें अच्छी तरह प्रवेश

होगा। विष्णुके पास लक्ष्मी पड़ी हुई है, परन्तु वह उसके प्रति अत्यन्त उदासीन है। समाजमें सब पड़ा होना चाहिये। परन्तु व्यक्तिको उतना ही लेना चाहिये जितना आजके लिए जरूरी है। कलकी चिंता भी नहीं करनी चाहिये।

यह मत समझिये कि जो बड़े-बड़े परिग्रही हैं उन्हींको समझाना है। जो कम परिग्रही हैं उनको भी समझाना आवश्यक है। एक छोटी-सी लंगोटीमें भी आसक्ति रह सकती है। इसलिए सबको समझाना है कि जिसके पास जो कुछ है, और वह उसके घरमें है तो भी, समाजके लिए है। जितने घर हैं वे सब भारत-सरकारके बैंक होने चाहिये। आज तो सरकारको लोन (कर्ज) लेना पड़ता है, टैक्स बिठाना पड़ता है, अमेरिकाका सहारा लेना पड़ता है या नासिकके छापाखानेकी शरण लेनी पड़ती है। लेकिन मैं इन सबसे भिन्न एक पाँचवाँ प्रकार बता रहा हूँ। सरकारकी माँग होते ही सारे देने लग जायँगे, अगर ऐसी लोकप्रिय सरकार बने। वह बन सकती है। हर घरवाला सरकारसे कहेगा कि 'यह तो आपकी चीज है, चाहे जितना लो। मुझे चिंता नहीं कि मैं कल क्या खाऊँगा। आप जो खिलाओगे, वह खाऊँगा।' ऐसी सरकार और ऐसा समाज बन सकता है—यह महान् विचार हमें दुनियामें फैलाना है। इसीलिए श्रीमानोंसे ही नहीं, बल्कि गरीबोंसे भी जमीन माँगनी है। हर एकसे कहना है कि तुमसे भी नीचे कोई है, उसकी ओर देखो। तुम्हारे पास शामकी रोटी नहीं है, पर दुनियामें ऐसा भी कोई है जिसके पास अभीके लिए भी रोटी नहीं है; तो उसके लिए एक टुकड़ा निकालना तुम्हारा धर्म है। होना तो यह चाहिये कि साराका सारा समाजको अर्पण कर दिया जाय। परन्तु आज वह नहीं बन सकता और समाज भी उसके लिए तैयार नहीं है। तो आज कम-से-कम एक टुकड़ा याने छठा हिस्सा तो देना ही चाहिये।

—टिकारी (गया)
३१-१०-'५२

लिए उनको सबकी सेवामें लगाना चाहिये। सबका एक सामूहिक कुटुंब बनना चाहिये। जिस तरह कुटुंबमें हम मिल-जुलकर सब काम करते हैं उसी तरह समाजमें करें। सब मिलकर सृष्टिकी उपासना करें।

'ॐ सह नाववतु। सह नौ भुनक्तु। सह वीर्यम् करवावहै। तेजस्विनावधीतमस्तु मा विद्विषावहै। ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः।'

—'हम सब मिलकर काम करें और उसका जो परिणाम आये उसका सब मिलकर सेवन करें।' अपने सुखोंमें दूसरोंको हिस्सा दें और दूसरोंके दुःखोंमें हिस्सा लें, यह एक महान् विचार भू-दान-यज्ञके पीछे है।

अभी हमने जो संकल्प किया है वह तो केवल आरंभमात्र ही है। हमें सारी समाज-रचना ही बदलनी है। उसका तो यह श्रीगणेश है। आगे उसका विस्तार होगा। अभी तो हम बुनियादका काम करने जा रहे हैं। फिर उसपर एक सुंदर मकान खड़ा करेंगे, जिसकी छायाके नीचे हम सब सुखी हो जायँगे।

'समानीव आकूतिः। समाना हृदयानि वः;
समानमस्तु वो मनः यथा वः सुसहासति।'

—'हम सबका मन समान हो। हम सबका हृदय समान हो, यही हम सबका मंत्र हो।' इस तरह हमें साम्ययोगकी सिद्धि करनी है। उसीकी साधना के लिए पहला कदम भूदान-यज्ञका है। भूमि सब तरहकी संपत्तियों-के उत्पादनका सबसे बड़ा साधन है। उसका सम्मिलित, सबके कामके लिए और सम्यक् उपयोग होना चाहिये, उसमें किसीका न्यून-अधिक अधिकार न होना चाहिये।

—गया
२-११-'५२

## ४१

मेरा काम तबतक पूरा नहीं होगा, जबतक हर एक भूमिपुत्रका भूमि-पर अधिकार नहीं हो जाता। मुझसे पूछा जाता है कि जो काश्त नहीं

करते, उन्हें भी क्या जमीन दी जायगी ? मेरा जवाब है—'जी नहीं, उन्हें जमीन नहीं दी जायगी। जमीन तो उन्हींको दी जायगी, जो काश्त करते हैं।' परन्तु जमीनपर हक सबका माना जायगा। जिनको खेतीका ज्ञान नहीं, उन्हें मैं अशिक्षित समझूंगा। अगर पढ़ने-लिखनेको ही शिक्षणकी कसौटी मानी जाय तो मुहम्मद पैगंबर, शिवाजी महाराज, रामकृष्ण परमहंस, हैदर अली—ये सब अशिक्षित माने जायँगे। मैं मानता हूँ कि हर एकको पढ़ना-लिखना आना चाहिये, परन्तु वह कोई तालीमकी कसौटी नहीं बन सकती। उससे बेहतर कसौटी तो यह होगी कि जो खेतीका काम नहीं जानता उसे अशिक्षित समझा जाय। हिन्दुस्थानके हर बच्चेको खेतीका काम सिखाया जाय। अगर वह नगरका बच्चा है तो उसे सब्जी-तरकारी पैदा करना सिखाया जाय। खेतीके जरिये किसानके जीवनके साथ एकरूप बननेकी कोशिश करना ही सच्ची तालीम है। यह तो आगेकी बात है, परन्तु आज जो काश्त करना जानते हैं उन्हें हम जमीन देना चाहते हैं। हर एकका जमीनपर हक है—यह विचार हम समझा रहे हैं। यह क्रान्तिकारी बात है, परन्तु नयी बात नहीं है। वेदोंमें कहा गया है कि 'समाजमें पाँच प्रकारके किसान होते हैं; ब्राह्मण किसान, क्षत्रिय किसान, वैश्य किसान, शूद्र किसान और वन्य जातिके किसान—'

'पंचविश: पंचआरी: पंचकृष्टय:।'

उन्होंने मनुष्यके लिए ही किसान शब्द बनाया था। इसीलिए कहा कि पाँच प्रकारके किसान होते हैं। इसका मतलब यह है कि जो खाना चाहता है उसपर अन्न-निर्माण करनेकी जिम्मेदारी है। फिर भी हम समाजमें कामोंका बँटवारा तो करेंगे ही। लेकिन अन्न- को पैदा करना हर एकका धर्म माना जायगा। जिसे इस धर्मसे मुक्ति मिलेगी उसे अधिक कठिन काम करना पड़ेगा। परन्तु उत्पादनका काम करना हर एकके लिए अत्यंत लाजमी माना जायगा।

—गया
२-११-'५२

## ४२

हम हर रोज सुबह-शाम भगवान्की प्रार्थना करते हैं। यह बहुत अच्छा रिवाज है। हम चाहते हैं कि हर घरमें सुबह-शाम इसी तरह ईश्वरस्मरण हो। जो प्रार्थना हम करते हैं उसकी एक किताब भी है। उसके अनुसार आप प्रार्थना कर सकते हैं। परन्तु हमारा यह आग्रह नहीं कि आप वही प्रार्थना करें। हम चाहते हैं कि जिसको जिस तरहकी रुचि हो उसके अनुसार वह प्रार्थना करे। हमने अपना चुनाव उस प्रार्थनामें रखा है। वह सब धर्मोंके अनुकूल है। 'ओम् तत् सत् श्री नारायण तू' इस षट्पदीमें भगवानके सारे नाम इकट्ठे किये गये हैं। सब नाम लेनेसे बहुत आनंद होता है और हृदयकी एकता सधती है। हम रामधुन गाते हैं, उसमें राम और सीता दोनोंके नामोंका उच्चारण करते हैं। राम परमेश्वर और सीता भक्त है—इसी निगाहसे उस तरफ देखना चाहिये। वैसे तो यह प्रार्थना सबको पसंद है। फिर भी आपके मनको जो अनुकूल मालूम हो उसीके मुताबिक प्रार्थना करें। परंतु भगवान्का स्मरण हर रोज करें। वैसे मनमें तो स्मरण कर लेते हैं, फिर भी सब मिलकर स्मरण करनेमें अधिक आनंद मालूम होता है। भगवान्ने कहा है—

'नाहं वसामि वैकुण्ठे योगिनां हृदये रवौ।
मद्भक्ता यत्र गायन्ति तत्र तिष्ठामि नारद ॥'

'मैं चाहे वैकुंठमें या एकांतमें ध्यान करनेवाले योगीके हृदयमें या सूरजमें भी गैरहाजिर रहूँ, परन्तु जहाँ मेरे भक्त सब मिलकर भक्तिगान करते हैं वहाँ मैं हाजिर रहता ही हूँ।' सब मिलकर एक साथ की हुई प्रार्थना भगवानको पसंद आती है। हम तो चाहते हैं कि सारे गाँववाले मिलकर प्रार्थना करें। परन्तु कमसे कम कुटुम्बमें तो साथ मिलकर प्रार्थना अवश्य करें।

—रानीगंज (गया)
८-११-'५२

४३

यह मत कहिये कि हम तो कलियुगमें हैं। जिस युगमें आप रहना चाहते हैं वह आपके लिए है। युग हमें स्वरूप नहीं देता, हम युगको स्वरूप देनेवाले हैं। हम 'कालपुरुष' हैं। यह सारी सृष्टि हमारे हाथमें पड़ी हुई है। गीतामें कहा है—

'गामाविश्य च भूतानि धारयाम्यहमोजसा।
पुष्णामि चौषधीः सर्वाः सोमो भूत्वा रसात्मकः॥'

'यह जो सारी जड़ सृष्टि है उसका धारण हम जीव कर रहे हैं।' सारी सृष्टि हमारे हाथमें है। हम चेतन हैं, हम उसको आकार देनेवाले हैं। मिट्टीका घड़ा बनाना है तो मिट्टी शिकायत नहीं करती कि मुझे अमुक आकार दो। आप चाहे जो आकार उसे दे सकते हैं। इसी तरह आप युगको चाहे जो आकार दे सकते हैं। यह युग आपका है।

इस जंतर-मंतरके युगमें चर्खा चल सकता है। मैंने दिल्लीमें चक्की पीसी और उससे आटा निकला, बावजूद इसके कि यह यंत्र-युग है! और वह दिल्ली थी। इसलिए युग तो आपके हाथोंमें है।

—औरंगाबाद (गया)
१०-११-'५२

४४

जबतक संपत्तिका हक सबको नहीं मिलता तबतक संपत्तिकी वृद्धि नहीं हो सकती। जो मजदूर दूसरोंके खेतोंपर मजदूरी करते हैं उन्हें अपने काममें उत्साह नहीं मालूम होता। वे उस काममें अपना तन लगा सकते हैं, मन नहीं। उत्पादन सिर्फ शरीर लगानेसे नहीं होता, उसमें मन, प्राण और प्रेम लगाना होता है, तब लक्ष्मी प्रसन्न होती है। इसलिए हम (भूमिदानके जरिये) काश्त करनेवालोंको जमीनके मालिक बनाना चाहते हैं। लक्ष्मी तब बढ़ती है, जब मनुष्य जी-जानसे उद्योग करता है। लूटनेसे लक्ष्मी बढ़ती नहीं, बटोरी जाती है। अगर मैंने किसीको लूटा,

तो मेरी जेबें भर जाती हैं, परन्तु मैंने संपत्तिमें वृद्धि नहीं की। सिर्फ जो संपत्ति पैदा हो चुकी थी, वह मैंने बटोर ली। मैं धनी हो गया, परन्तु लक्ष्मी बढ़ी नहीं। लक्ष्मी तो मेहनतसे ही बढ़ती है।

'उद्योगिनं पुरुषसिंहमुपैति लक्ष्मी:।'

—'उद्योग करनेवाले सिंह जैसे पुरुषके पास लक्ष्मी आती है।' दूसरोंके खेतोंपर काम करनेवाले मजदूर दिल लगाकर काम नहीं करते। वे काममें चोरी करते हैं और उनके मालिक उन्हें पूरा दाम न देकर दाममें चोरी करते हैं। मजदूर काममें चोरी करते और मालिक दाममें चोरी करते हैं। हर एक-दूसरेको ठगानेकी कोशिश करते हैं। इस तरह देशका नुकसान होता है। संपत्ति तभी बढ़ती है जब संपत्ति पैदा करनेवालोंको उसमें उत्साह मालूम होता है। इसीलिए मेरा मत है कि भूमि-दान-यज्ञसे देशकी संपत्ति बढ़ेगी।

रातू (रांची)
२८-११-'५२

## ४५

मैं जो काम कर रहा हूँ, वह मेरा काम नहीं है, ईश्वरका काम है। मैं तो उसका औजार बनकर काम कर रहा हूँ।......मैं तो जप कर रहा हूँ और निरंतर करूँगा। मनु महाराजने मुझे आज्ञा दी है—'ब्राह्मणको निरंतर जप ही करना चाहिये। वह और कोई काम करे या न करे, उसके जपसे ही दुनियामें मैत्रीकी भावना बढ़ेगी'—

'जपेनैव तु संसिद्धेत् ब्राह्मणो नात्र संशय:।
कुर्यादन्यन्न वा कुर्यात्.... .....॥'

मैं तो निरंतर तप भी करता आया हूँ, लेकिन अब तपका भार मुझ-पर मत सौंपिये। आप तप कीजिये, मैं जप करूँगा। तो फिर जिन-ऋषियोंका हम स्मरण करते हैं उनका अनुभव हम ले सकते और भरतभूमिको फिरसे ऋषियोंकी भूमि बना सकते हैं।

रातू (रांची)
२८-११-'५२

४६

एक जमाना था जब समाज बाल्यावस्थामें था, इसलिए राजाकी आवश्यकता महसूस होती थी। उस समय राजाका अनुशासन मानना उसकी आज्ञाका पालन करना प्रजाका धर्म माना जाता था। लेकिन अब समाज बाल्यावस्थामें नहीं रहा, जवान हो गया है। विज्ञानके कारण आजके साधारण लोगोंको भी वह ज्ञान हासिल है, जो प्राचीन जमानेके बड़े लोगोंको भी न था। अकबर बादशाहको मालूम न था कि मॉस्को अमेरिकामें है या रूसमें, पर आज तो स्कूलके बच्चेको भी यह बात मालूम है। इसलिए उस समय राजाकी बात मानना जरूरी था, अब वह जरूरी नहीं रहा; बल्कि अब तो लोग ही अपने प्रतिनिधि चुनते और वे लोगोंकी हिदायतोंपर अमल करते हैं। इसलिए अब सारे समाजकी रचना उसीके अनुसार बनानी है। उस जमानेमें 'राजा कालस्य कारणम्' कहा जाता था, पर अब राजा नहीं, 'प्रजा कालस्य कारणम्' कहना होगा।

राजनैतिक क्षेत्रमें इस तरहका जो परिवर्तन हुआ है, वैसा ही आर्थिक क्षेत्रमें भी परिवर्तन करना है। आर्थिक क्षेत्रमें भी समता प्रस्थापित करनी है। समताके लिए यह जरूरी है कि जो चीज सबके लिए अत्यंत जरूरी मानी जाती है, वह सबके लिए हो जाय। जैसे—हवा, पानी, सूरजकी रोशनी और भूमि।......किसी जमानेमें समानताके लिए जमीनके बँटवारेकी जरूरत नहीं थी, क्योंकि उस समय जमीन काफी पड़ी थी और जनसंख्या कम थी। लेकिन आज जमीनके बँटवारेकी जरूरत है। किसी जमानेमें सबको वोटके हककी जरूरत नहीं थी, लेकिन आज है।

लोहरदगा (रांची)
२४-११-५२

४७

अस्तेय और अपरिग्रह—दोनों मिलकर अर्थशुचित्व पूर्ण होता है, जिसके बगैर व्यक्ति और समाजके जीवनमें धर्मकी प्रतिष्ठा नहीं हो सकती।

सत्य और अहिंसा तो मूल हैं। लेकिन आर्थिक क्षेत्रमें दोनोंका आविर्भाव अस्तेय और अपरिग्रहसे ही हो सकता है। और आर्थिक क्षेत्र जीवनका बहुत ही बड़ा अंग है, इसलिए धर्मशास्त्र उसकी उपेक्षा नहीं कर सकता; बल्कि उसका नियमन और नियोजन करनेकी जिम्मेवारी धर्म-विचारपर आती है। इसलिए मनुने विशद रूपसे कहा है—

'यः अर्थशुचिः सः शुचिः।'

'जिसके जीवनमें आर्थिक शुचिता है, उसका जीवन शुचि है।'

कुरु (रांची)
२५-११-'५२

## ४८

विज्ञान और आत्मज्ञान—इन दो पंखोंपर मानव-पक्षी गगन-विहार कर सकता है। विज्ञान हमारे लिए सब तरहकी सहूलियतें पैदा करता है, लेकिन आत्मज्ञानके अंकुशके बिना विज्ञानका गलत उपयोग होता है।

इसीलिए हमने इस बातपर जोर दिया कि विज्ञानके साथ-साथ अहिंसा आनी चाहिये। अहिंसा आत्माका गुण है। गीता कहती है—

'य एनं वेत्ति हन्तारं यश्चैनं मन्यते हतम्।
उभौ तौ न विजानीतो नायं हन्ति न हन्यते॥'

'आत्मा न किसीका नाश करता है और न उसका नाश होता है।' अहिंसा आत्माका मूल गुण है। विज्ञान और अहिंसाके योगसे हम इस धरतीपर स्वर्ग ला सकते हैं। परन्तु अगर हिंसा चलाओगे याने आत्माके गुणोंकी ओर ध्यान नहीं दोगे तो यही विज्ञान मानवके घातका कारण बन जायगा।

रांची
२६-११-'५२

## ४९

आज जो भिन्न-भिन्न देशोंके नेता हैं, वे कितने बच्चे हैं! सारे मनुष्यों-पर काबू करनेका दावा करते हैं, पर अपने ऊपर काबू नहीं पा सकते—

अपने मन और इंद्रियों आदिपर काबू नहीं पा सकते, क्रोधादिसे मुक्त नहीं हो सकते। जिनका अपने ऊपर तावा नहीं, वे दूसरोंको मार्ग दिखानेका दावा करते हैं! वे एक प्रवाहमें वह रहे हैं। लोग कहते हैं कि विश्वयुद्ध होगा तो ? मैं कहता हूँ—होने दो। विश्वयुद्ध तो ईश्वर-कृत होता है। उसमें सारे नेता वहे जाते हैं। क्या विश्वयुद्धका नेतृत्व मनुष्य करते हैं ? चर्चिलसे जव लड़ाईके उद्देश्य पूछे गये तो उसने जवाब दिया कि 'विश्वयुद्ध का उद्देश्य है जीत हासिल करना।' इसका मतलव यह है कि लड़ाई लड़ी जाती है तो उसमें उद्देश्य कुछ नहीं होते, वे सारे लाचार होकर लड़ते हैं—यंत्रवत् वनकर, प्रवाहमें वहकर लड़ते हैं। प्रवाहसे कैसे वचना, यह नहीं जानते। आज हिन्दुस्थानकी आवाज दुनियाभर पहुँच रही है। यद्यपि हिंदुस्थानके पास भौतिक शक्ति कम है, फिर भी हिंदुस्थानमें दूसरी शक्ति है। यहाँपर एक ऐसा नेता निकला, जिसने राजनैतिक आजादी हासिल करनेका एक अजीव शस्त्र देशको दिया। हिंदुस्थानकी आजादीकी लड़ाई अजीव किस्मसे लड़ी गयी, दुनियाके इतिहासमें उसे एक विशेष प्रकारकी लड़ाई कहा जायगा। उसका परिणाम दुनियापर हो रहा है। हिंदुस्थानकी प्राचीन सभ्यता, जिसने मानवका आवाहन किया, पर दुनियाकी आशा लगी हुई है। इसीलिए हमारी आवाज दुनियाभर पहुँचती है। परन्तु वह दुर्वल आवाज है, उसका दुनियापर प्रभाव नहीं पड़ता, क्योंकि हमारी वाकीकी सारी समस्याएँ वैसी ही पड़ी हुई हैं। हिंदुस्थान उनको किस ढंगसे हल करता है, इसपर सारा निर्भर है। हिंसासे हल करो तो दुनिया समझेगी कि ये भी हमारे जैसे ही वहावमें वह रहे हैं। लेकिन अगर हम अपने मसले आत्माके, अहिंसाके तरीकेसे हल करनेकी सोचेंगे तो हिंदुस्थान वचेगा और दुनियाको तारनेवाला वन जायगा। मनु महाराजने कहा है—

'एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः।
स्वं स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवाः।'

'इस भूमिमें जो ज्ञानी पैदा होंगे, उनसे सारी दुनियाके लोग सवक

सीखेंगे।' मनु महाराजका यह भविष्य तब सही होगा जब हिंदुस्थान आत्माके, अहिंसाके तरीकेसे अपने मसले हल करेगा।

भूमिका मसला तो हल होकर ही रहेगा। दूसरे देशोंमें वह दूसरे तरीकोंसे हल हुआ है, परन्तु उससे कोई लाभ नहीं हुआ। इसलिए अगर हम भी वे ही तरीके आजमायेंगे, तो उसमें हमारी कोई विशेषता नहीं है और न हम उससे सुखी ही होंगे। परन्तु हम यह मसला अपने ढंगसे हल करेंगे तो हम दुनियाको बचा सकेंगे। इसलिए मेरी सारी कोशिश यही है कि हमारे सारे मसले आत्माके तरीकेसे हल हों।

—रांची
२९-११-'५२

## ५०

एक बार एक आदमी परमेश्वरके पास पहुँचा। परमेश्वरने उसे डाँटा कि 'मैं जब भूखा था तब तूने मुझे खिलाया नहीं, मैं जब प्यासा था तब तूने पानी पिलाया नहीं और मैं जब ठंढमें ठिठुर रहा था तब तूने मुझे कपड़ा दिया नहीं।' यह सुनकर वह ताज्जुबमें पड़ गया। उसने कहा कि 'मेरी समझमें नहीं आ रहा है कि तू कब भूखा-प्यासा था?' तब परमेश्वरने उससे कहा कि 'ठीकसे सोच, तेरे इर्द-गिर्द कितने भूखे थे, जिन्हें तूने नहीं खिलाया। इसका मतलब है कि तुमने मुझे ही नहीं खिलाया। तेरे इर्द-गिर्द कितने प्यासे थे, जिन्हें तूने पानी नहीं पिलाया, तो मुझे ही नहीं पिलाया। तेरे इर्द-गिर्द कितने लोग ठंढमें ठिठुर रहे थे, जिन्हें तूने कपड़ा नहीं दिया। इसका मतलब है कि तूने मेरी ही फिक्र नहीं की।'

'इसका मतलब यह है कि इस दुनियामें जो दीखते हैं, वे सबके सब हमारे भाई हैं, क्योंकि वे सारे मेरे ही रूप हैं। उनकी सेवामें जुट जाना हमारा कर्तव्य है।' सब धर्मोंने यही बात कही है। वेदोंमें कहा है—

'ब्रह्मदाशा, ब्रह्मदासा, ब्रह्मैवेमे कितवाः।'

'ब्रह्म कहाँ है?—गुलाम, दुःखी, मच्छीमार और पापियोंमें परमेश्वर-को देखो।'

—मुरहु (रांची)
३-१२-'५२

## ५१

आज हम मेहनत करनेवालोंको नीच मानते हैं। यह बिल्कुल गलत विचार है। जो खाता है उसे मेहनत करनी चाहिये। उत्पादक परिश्रम किये बगैर कोई भी खानेका हकदार नहीं हो सकता। 'गिबन' ने अपने रोमन-साम्राज्यके इतिहासमें लिखा है कि 'रोमके लोग जबतक मेहनत करनेमें प्रतिष्ठा मानते थे तबतक रोमका उत्थान हुआ, पर जब वे फैशनमें पड़े, नाजुक हुए तब रोमका पतन हुआ।' आज भी हमारी यही हालत है। आज भी लड़कोंको ऐसी तालीम दी जा रही है जिससे लड़के नाजुक बनते हैं, काम करनेके लिए नालायक होते हैं। अगर ऐसी ही तालीम चले तो गिरावटके सिवा कुछ नहीं होगा। यही बात महाभारतमें व्यासने लिखी है कि 'अगर उन्नति करना चाहते हो तो मेहनत करो।' भगवान कृष्णने भी मेहनत की।

भगवानने गीतामें कहा है—

'यदि ह्यहं न वर्तेयं जातु कर्मण्यतन्द्रितः।
मम वर्त्मानुवर्तन्ते मनुष्याः पार्थ सर्वशः॥'

'मैं एक क्षणके लिए भी आलसी रहूँ तो ये सारे लोग खत्म हो जायँगे। इसीलिए मैं निरंतर मेहनत करता हूँ।' परन्तु आज हम इस बातको भूल गये हैं। जो जमीनपर मजदूरी करते हैं, वे जबतक जमीनके मालिक नहीं बनते, जबतक उन्हें प्रतिष्ठा नहीं दी जाती तबतक देशका उत्थान नहीं होगा।

—चक्रधरपुर (सिंहभूम)
८-१२-'५२

## ५२

हमारे पास शक्ति कम नहीं है। परन्तु हमारे बहुत सारे कार्यकर्ता आज संस्थाओंमें फँसे हुए हैं। वे आज बहुत काम कर सकते हैं, परन्तु उसके लिए संस्थाको फेंकनेकी, तोड़नेकी शक्ति चाहिये। गांधीजीमें वह शक्ति थी। वे बड़ी-बड़ी संस्थाएँ खड़ी करते और तोड़ देते थे। उन्होंने साबरमती-आश्रम खड़ा किया, गांधी सेवा संघ जैसी बड़ी संस्था खड़ी की, लेकिन एक क्षणमें सब तोड़ डाला और वहाँके सब आश्रमवासी बाहर कामके लिए (आन्दोलनके समय) निकल पड़े। गांधी सेवा संघ तो इतनी बड़ी संस्था बन गयी थी कि लोगोंका यह ख्याल हुआ कि वह कांग्रेसकी स्पर्धा करने लगी है। पर उन्होंने उसे भी खत्म कर दिया। वर्धा छोड़कर जब वे गये तो हमेशाके लिए चले गये। अगर वे रहते तो भी वहाँ वापस आनेवाले नहीं थे। वेदोंमें सूर्यकी महिमा बतायी गयी है—

'तत् सूर्यस्य देवत्वं तन्महत्वं ।
मध्या कर्तो विततं संजभार: ।'

'अपनी सारी किरणें फैली हुई होनेपर भी वह एक क्षणमें सबको खींच लेता है।' खींचनेकी यह कितनी महान् शक्ति उसमें है। ऐसी ही शक्ति गांधीजीमें थी। बारडोलीका महान् आन्दोलन एक क्षणमें उन्होंने बंद कर दिया। सारे हिंदुस्थानभरमें उसपर टीका-टिप्पणी हुई, पर उन्होंने उसकी पर्वाह नहीं की।

भूदान-यज्ञका काम ऐसा क्रान्तिकारी काम है कि इसके आधारसे और सब कार्य फलेंगे। और यदि यह काम नहीं हुआ तो दूसरे काम टिकनेवाले नहीं। भूदान-यज्ञ सफल न हुआ तो न खादी टिकेगी, न ग्रामोद्योग। इसीलिए ऐसे मौकेपर हमारे कार्यकर्ताओंमें परित्यागकी भावना होनी चाहिये। हमें संस्थाओंकी आसक्ति छोड़कर इस काममें कूद पड़ना चाहिये। संध्याके समय सूर्य जिस प्रकार अपनी सब किरणोंको खींच लेता है उसी प्रकार हममें भी अपने सब कामोंको समेट लेनेकी शक्ति होनी चाहिये।

—चाण्डिल
४-३-'५२

## ५३

### 'सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।'

मैं चाहता हूँ कि आप लोग (कार्यकर्ता) अपने सारे काम छोड़कर, भूदानके काममें ही सारा समय दें। बाकीकी सब बातें छोड़कर—अच्छी-अच्छी बातें भी छोड़कर—इसमें आइयें। यह मैं कोई नयी बात नहीं बता रहा हूँ। भक्तिमार्गमें यह आदेश है कि अधर्मको तो छोड़ना ही पड़ता है, बल्कि धर्मको भी छोड़ना पड़ता है। 'सर्वधर्मान्........' भगवानने कहा है—'सब धर्मोंको छोड़कर मेरी शरणमें आ जा।' यह है भक्तिमार्ग। जहाँ हम भक्तिकी बात करते हैं वहाँ छोटे-छोटे धर्मोंकी अगर गुंजाइश रखते हैं तो हम निष्ठावान् नहीं कहे जा सकते और हमारी भक्ति सफल नहीं हो सकती। यह भक्तिमार्गकी विशेषता है कि उसमें सब धर्मोंका त्याग करना पड़ता है। और यह जो अपना मार्ग है वह भक्तिमार्ग है। क्योंकि हम सारे समाजको एकरस बनाना चाहते हैं, तो भक्तिके सिवा यह बात होनेकी नहीं। हम प्रेमभाव पैदा करना चाहते हैं तो वही हमारा मुख्यधर्म है। बाकीके छोटे-छोटे काम और छोटे-छोटे धर्म जो हमने मान लिये वे इस भक्तिके लिए छोड़ देने पड़ते हैं। तो आप लोग सब धर्मोंका त्याग करें और इस काममें लग जायें। यह मेरी एक माँग है।

—चांडिल (सर्वोदय सम्मेलन)

६-३-'५३

## ५४

ऐसे आश्रमोंकी, जहाँ कि साधक, शोधक और सेवक रहते हों, बहुत आवश्यकता है। आश्रमों द्वारा आसपासके ग्रामोंकी सेवा होनी चाहिये। ग्रामोंसे दूर, परन्तु बहुत दूर नहीं, स्थानोंपर आश्रम होने चाहिये। 'तद् दूरे तद्वदन्तिके'—'वह दूर है, फिर भी निरंतर पास है।' सेवा करनेके लिए ग्रामोंके पास रहना जरूरी है और ध्यान-चिंतनके लिए कुछ दूर रहना भी जरूरी है। साधकोंको कुछ एकांत और थोड़ा जन-

संपर्क—दोनों चाहिए। अत्यंत एकांतमें रहें तो उनकी ध्यानसाधना कुंठित हो जाती है। क्योंकि ध्यानमें जो दर्शन होगा उस दर्शनको सचाई, प्रत्यक्ष व्यवहारकी कसौटीपर कसनेका उसे मौका नहीं मिलेगा। इसलिए अखंड एकांत अच्छा नहीं है। वैसे ही साधक २४ घंटे केवल जनसमुदाय-में ही रहेगा तो जिस सेवाके लिए वह रहता है, वह सेवा अच्छी नहीं होगी। अच्छी सेवाके लिए ही यह जरूरी है कि हम कुछ देरतक अपनेको सेवासे अलग रखें, ताकि उस सेवामें क्या कमी है, किस प्रकारकी वृद्धिकी आवश्यकता है—इसका भान हो जाय। जो खेल खेलते रहते हैं, उन्हें भान नहीं होता कि खेल कैसे हो रहा है। परन्तु जो तटस्थ हैं वे जान सकते हैं—हमारी सेवाका स्वरूप ठीक है या नहीं। इसमें कुछ कसर है या यह परिपूर्ण है इसका निरीक्षण करनेका मौका तब मिलता है, जब हम सेवासे थोड़े अलग हो जाते हैं। इसलिए हमारे आश्रम ऐसे स्थानोंपर होने चाहिये जो दूर हों, फिर भी ज्यादा दूर न हों।

—निमड़ी (मानभूम)
१२-३-'५३

## ५५

भूदान-यज्ञ सफल नहीं होगा तो फिर क्या करना होगा—ऐसी का मत उठाओ। ऐसा कहो कि हम उसे सफल करेंगे ही।

'आत्मा सत्यकामः, सत्यसंकल्पः।'

—'आत्मामें सत्यसिद्धिकी शक्ति है। इसलिए इस तरहका सत्यसंकल्प हम करते हैं तो हम उसे सिद्ध करेंगे ही।

—गिरीडीह (हजारीबाग)
४-४-'५३

## ५६

हम ऐसा समाज बनाना चाहते हैं, जिसमें गाँव स्वावलंबी होंगे। जो रोजमर्राकी चीजें हैं—जैसे खाना, कपड़ा—वे गाँवमें ही छोटे-छोटे उद्योगों

द्वारा निर्माण होंगी। और जो बड़े-बड़े धंधे हैं, जिनका संबंध सारे देशके ही साथ नहीं, दुनियाके भी साथ आता है—वे किसी खानगी व्यक्तिकी मालिकीके नहीं रहेंगे, समाजके होंगे। उसके बगैर सर्वोदय नहीं होगा। बड़े-बड़े धंधे—जिनमें सारे देशके साथ संबंध आता है, जिनमें लाखों मजदूर काम करते हैं—उनको चन्द लोगोंके हाथमें सौंपना खतरनाक है। इसपर ऐसा आक्षेप किया जाता है कि 'खानगी मालिकी न रही तो लोग पूरी अक्ल नहीं लगायेंगे। आज वे स्वार्थभावसे उसमें अक्ल लगाते हैं, इसलिए वे धंधे किफायतसे चलते हैं। पर अगर वे धंधे सरकारके हो जायँ तो उनकी (उद्योगपतियोंकी) अक्लका लाभ देशको नहीं होगा।' परंतु अगर यह सही है तो हम सारे धर्महीन बन जायेंगे। फिर हम सच्चे हिंदू, मुसलमान या ईसाई हैं, यह हमारा दावा गलत साबित होगा। जो काम समाजके लिए करना है वह पूरी निष्ठासे करना—इसीको धर्म कहते हैं। आज जिनके हाथोंमें बड़े-बड़े धंधे हैं, वे अपनी-अपनी अक्ल भी देशको समर्पित करें। मनुष्य खुदके लिए काम करता है तो उसे प्रेरणा मिलती है, और देशके लिए करता है तो प्रेरणा नहीं मिलती है—यह मानना एक अत्यंत अधर्मविचार है। दुनियामें आज यह विचार चलता है, क्योंकि दुनियामें अधर्म चलता है। हमारे शास्त्रोंमें चार वर्ण बताये हैं। उनमें हर एक वर्णका अपना-अपना धर्म होता है। वाणिज्य भी एक धर्म है। ब्राह्मणका धर्म है—ज्ञान देना। परन्तु वह स्वार्थके लिए नहीं कर सकता, उसे धर्म मानकर ही कर सकता है। क्षत्रियका धर्म है—राष्ट्रपर मर मिटना। उसी तरह वैश्योंका धर्म है—व्यापार। उनके लिए व्यापार एक कर्तव्य है, सेवाका साधन है। किसान, क्षत्रिय और ब्राह्मणोंकी तरह वैश्य भी सेवा करेंगे। और सेवकके नाते जो पायेंगे उसीके वे हकदार हैं। शरीरके लिए वे कुछ-न-कुछ पायेंगे, लेकिन सेवकके नाते ही। स्वार्थके लिए किया गया धंधा धर्म नहीं। हमने तो व्यापारको धर्म ही बनाया है। अगर आज लोहा, अभ्रक आदिके कारखाने सरकारने अपने हाथमें लिये तो आज वे जिनके हाथोंमें हैं वे अपनी अक्ल उसमें दें। वे पूछेंगे कि इसमें हमें क्या नफा मिलेगा?

तो हम उनसे कहेंगे कि आपके हाथसे धर्मका आचरण होगा—यही नफा है। अगर वे कहेंगे कि हमें यह नफा नहीं चाहिये, करोड़ों रुपये चाहिये तो ऐसा कहनेवाला धार्मिक नहीं, अधार्मिक कहा जायगा।

जमीन गाँवकी मालकियतकी हो और जो काश्त करना चाहता है, उसको जमीन दी जाय, छोटे-छोटे धंधे चलें और जो बड़े धंधे हैं, उनपर देशकी मालिकी हो—इसीको हम धर्मव्यवस्था मानते हैं। आजतकके अध्ययनसे हमें लगता है कि आज समाजमें जो कुछ चल रहा है, वह अधर्म है।

गीता कहती है कि 'तेरा काम है अपना कर्तव्य करना। फलकी आशा मत रखना'—

'कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन।
मा कर्मफलहेतुर्भूर्मा ते सङ्गोऽस्त्वकर्मणि ॥'

अपना कर्तव्य करनेका आनंद लो, वही आपके हाथमें है। यह करोगे तो आपसे धर्मका आचरण हुआ, ऐसा माना जायगा। फल भगवानको अर्पण करना याने फलत्याग करना। फलत्याग ही धर्म है। जिन्होंने फल भगवानको अर्पण करना छोड़ा, उन्होंने धर्म छोड़ा। समाजके लिए यह खतरेकी बात होगी।

—ओमचांच (हजारीबाग)
११-४-'५३

## ५७

मैं सब पार्टीवालोंसे कहता हूँ कि एक साथ भूदानके काममें जुट जाइये। सोशलिस्टोंसे कहता हूँ कि अपने-अपने अलग विचार रखो, पर गरीबकी भलाईके काममें कांग्रेसवालोंके साथ कंधेसे कंधा लगाकर काम करो। कांग्रेसवालोंसे कहता हूँ कि दूसरे पक्षोंको उदारतासे अपने साथ लाओ। हमने कितना किया और दूसरेने कितना किया, यह न सोचो। हवा तैयार होती है तो काम हो जाता है। किसने कितना किया, कौन जानता है। गीतामें भगवानने कहा है—

'निमित्तमात्रं भव सव्यसाचिन् ।'

'मैं तो सब कुछ कर सकता हूँ, परन्तु अर्जुन, तू निमित्त बन।'......इस तरह यश का विभाजन नहीं हो सकता, हवासे ही सारा काम होता है। यह कोई नहीं कह सकता कि मेरे कारण इतनी एकड़ जमीन मिली। मैं भी ऐसा नहीं कह सकता कि मेरे कारण जमीन मिली। यह काम तो परमेश्वरकी इच्छासे होता है। जब हवा बन जाती है तो परमेश्वरकी इच्छासे कोई निमित्त बन जाता है। जैसा जिसका परिचय है वैसा उसको यश मिलता है या नहीं भी मिलता। झाँसीकी रानीको यश नहीं मिला और शिवाजी महाराजको मिला। तो झाँसीकी रानीका गौरव न करना और शिवाजी महाराजका करना—यह गलत होगा। इस काममें जो यश मिलेगा, वह सबका होगा।

—कोडरमा (हजारीबाग)
१२-४-'५३

५८

यहाँपर कांग्रेसकी बड़ी दुर्दशा है। उसमें दो दल हैं। सारे दलदलमें फँसे हैं, जिससे उनकी ताकत कम होती है। किसीके पास १० सेर ताकत हो और दूसरे पक्षके पास ८ सेर तो लड़ाईमें १० सेरवाला जीतेगा; परन्तु देशको तो १०–८=२ याने २ सेरका ही लाभ होगा। याने उसमें किसीकी भी जीत हो, देशने तो हार खायी—यही कहना होगा। अगर दोनों साथ मिलकर काम करें तो १०+८=१८ सेर ताकतका देशको लाभ होगा। लेकिन उसके लिए आपसी भेद मिटाने होंगे। उसके लिए पुराना सब कुछ भूलनेकी शक्ति चाहिये। पुराना कैसे भूलना—यह भी एक बड़ी शक्ति है। 'ईशावास्य-उपनिषद्ने कहा है—

विद्यां च अविद्यां च यस्तद्वेदोभयं सह।
अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययाऽमृतमश्नुते ॥'

किया ? हमने ही तो सब काम किया तो क्या होता ? परन्तु उन्होंने बंदरोंको यश दिया। रामने बंदरोंका यश गाया और बंदरोंने रामका यश गाया, इसीलिए रामायण हुआ। इसी तरह हम एक-दूसरेका यश गाते जायँगे तो सबका यश बढ़ता जायगा। समुद्रमें क्या पता चलता है कि किस नदीका कितना पानी आया है। भूदानका काम भी समुद्रके जैसा है। किसने कितना काम किया, यह कहना तो बच्चोंका काम है।

भर्तृहरिने लिखा है—

'परगुणपरमाणून् पर्वतीकृत्य नित्यम्......।'

दूसरेके गुणोंको बढ़ाना और अपने दोषोंको बढ़ाना यही सज्जनका लक्षण है। तब गुणोंका विकास होता है और दोष कम होते हैं। इसलिए आप भी दूसरेके कामोंका गौरव कीजिये और अपने कामको कम समझिये।

—ओरमाँझी (राँची)
१०-७-'५३

## ८८

यह (भू-दानका) काम शुद्ध धर्मका काम है, जो सब मानवोंको समान रूपसे लागू होता है। इसीलिए यह सबको प्रिय हो गया है। लेकिन यह काम बहुत त्याग माँगता है। जमीन देनेवालोंको तो थोड़ा-सा ही त्याग करना पड़ता है, क्योंकि वे समझ गये हैं कि अब जमीन देनी ही पड़ेगी। इसलिए मुझे उसकी कोई चिंता नहीं है।

मुझे मुख्य चिंता यह है कि इस धर्मविचारसे अपने दिलको ओतप्रोत, परिपूर्ण करके इसके सामूहिक प्रचारके लिए कुछ लोग निकल पड़ें। इसलिए मेरी हमेशा यही कोशिश रहती है कि धर्म समझनेवाले व्यक्तियोंके संपर्कमें आऊँ। शंकराचार्यने लिखा है—

'गुणाधिकैर्हि गृहीतः अनुष्ठीयमानश्च धर्मः प्रचयं गमिष्यति.।'

'जब गुणवान् मनुष्य धर्मको ग्रहण करते हैं तो उनके ज़रिये धर्म जल्दी फैलता है।' भगवान्‌ने भी अर्जुनको गुणवान् और पात्र समझकर उसे धर्मकी दीक्षा दी। इसलिए हमारी यात्रामें हमें कुछ गुणवान् मनुष्य मिलें तो हम समझते हैं कि हमारी यात्रा सफल हुई। ऐसे मनुष्योंसे हम व्यक्तिगत संपर्क रखना चाहते हैं। ऐसे लोगोंने हमारी दृष्टि ग्रहण की, जो कि उसके प्रचारमें समर्थ हैं, तो फिर आगे जनताके सामने विचार ले जाना आसान है। जनता बोलनेसे नहीं, आचरणसे समझती है। इसलिए करनेकी मुख्य बात तो यह है कि जहाँ मैंने धर्मविचारका संकल्प किया, वहाँ धर्म क्या है, इसका चिन्तन-मनन करनेवाले, और उसमेंसे जो विचार जँचें, उसपर फौरन अमल करनेवाले और उसके अनुसार अपना जीवन बदलनेवाले कार्यकर्ता चाहिये।

—चट्टपालु (राँची)
११-९-'५३

## ८९

आज समाजमें ऊँच-नीचके खयालमें दर्जे बने हैं। कुछ लोगोंका कहना है कि पुराने जमानेमें जो वर्ण थे, वे भी दर्जे थे। परन्तु जहाँतक मैंने वर्णाश्रम-धर्मको समझा है, हिन्दू-धर्मका अध्ययन किया है, मैं नहीं मानता कि वर्ण दर्जे थे। गीताने तो कहा है—

'स्वे स्वे कर्मण्यभिरतः संसिद्धि लभते नरः।
स्वकर्मनिरतः सिद्धि यथा विन्दति तच्छृणु ॥'

'हर कोई, चाहे ब्राह्मण हो या शूद्र, अपना-अपना काम सद्बुद्धिसे करता है तो उसे मोक्ष ही मिलेगा। उसमें यह नहीं कहा है कि शूद्र अपना काम अच्छी तरहसे करता है तो उसे अगला जन्म ब्राह्मणका मिलेगा और फिर मुक्ति मिलेगी, बल्कि यह कहा है कि शूद्रको इसी जन्ममें मोक्ष मिल सकता है यदि वह अपना काम प्रामाणिक भावसे और परमेश्वर-समर्पण बुद्धिसे करे तो। ब्राह्मणको वेदाध्ययनसे जो मुक्ति प्राप्त होगी,

शूद्रको भी जन-सेवासे वही मुक्ति मिलेगी। इसलिए वे जो वर्ण थे, वे कर्मविभाजनके लिए बने थे, दर्जे नहीं थे।

'समानं सर्वभूतेषु तिष्ठन्तं परमेश्वरम्।'

—'सबमें परमेश्वर समान रूपसे रहता है।' उस परमेश्वरका ग्रहण करना चाहिये जो ऊपरके चोलेको भूल जायगा वह मोक्ष पायेगा।

इस तरह उस समय दर्जे नहीं थे। लेकिन आज तो दर्जे बने हैं। हमने दिल्लीमें देखा कि तनख्वाहके मुताबिक A B C D टाइपके मकान बन गये। मैं तो यह देखकर ताज्जुब रह गया। क्या मजदूरको कम हवाकी ज़रूरत है और एक अफसरको अधिक हवाकी जरूरत है? क्या एकको स्नान करनेके लिए पानी चाहिये और दूसरेको नहीं चाहिये? हाँ, अन्नके मामलेमें थोड़ा-सा फर्क हो सकता है। लेकिन हवा, पानी और सूरजकी रोशनीके मामलेमें फर्क क्यों हो?

......लेकिन इन लोगोंने आज समाजमें दर्जे बनाये हैं और उसीके अनुसार घर बनाये हैं। यह जो सारा इन्तजाम है वह बिल्कुल गलत है। समाजके जितने भी काम हैं उन कामोंको करनेवालोंकी सामाजिक प्रतिष्ठा समान होनी चाहिये, उनका आध्यात्मिक मूल्य समान होना चाहिये। सर्वोदय-समाजका यह एक बुनियादी उसूल है।

—रामगढ़ (हजारीबाग)
१३-७-'५३

## ९०

मैं चाहता हूँ हर पक्षवाले अपना-अपना विचार जनताके सामने रखते हुए एक-दूसरेसे प्यार करें। फिर जनता जिसे चुनेगी वे सरकारमें जाकर जनताकी सेवा करेंगे, और जिन्हें नहीं चुनेगी वे बाहर मुक्त रहकर जनताकी सेवा करेंगे। दोनों सेवा ही करेंगे और एक-दूसरेसे प्यार करेंगे। जो सीधे जनतामें जाकर सेवा करेंगे वे शंकर भगवान्के समान होंगे। जो सत्तामें जायेंगे वे विष्णु भगवान्के समान होंगे। विष्णु भगवान् सत्ता और

संपत्तिमें भी विरक्त, अनासक्त थे। वे लक्ष्मीसे भी अलिप्त थे। इसी तरह सत्तामें जानेवाले राजा जनक जैसे होंगे, और जो सत्तामें नहीं जायँगे वे शुकदेव जैसे होंगे। जनकको देखकर लोग कहते थे—

'जनको जनक' इति वै
जना धावन्तीति।'

'यह जनक आ रहा है, मेरा बाप आ रहा है'—ऐसा कहकर लोग दौड़कर उसके पास आते थे। जनकके बारेमें कहा जाता है कि वे जब सोते थे तो नजदीक यज्ञकी अग्नि होती थी।.......

अगर सोतेमें कहीं उसपर पाँव पड़ा तो जाग नहीं जाते थे। इसका मतलब यह है कि वे भोगमें भी अनासक्त थे। और शुकदेव तो विरक्त थे ही। इसी तरह जिन्हें सत्तामें जाना है उन्हें जनक महाराजकी तरह अलिप्त रहना होगा। और जिन्हें सत्तामें नहीं जाना है उन्हें शुकदेव जैसे विरक्त रहना होगा।

—हजारीबाग
१८-७-'५३

## ९१

हमारे बोलनेमें अत्यन्त मृदुता, नम्रता और मधुरता होगी तभी हम प्रतिस्पर्धीको जीत सकते हैं। क्योंकि आखिर हम जो कर रहे हैं वह एक धर्मकार्य है। मनु महाराजने कहा है कि धर्मकार्यमें मधुर और प्रियवाणीका प्रयोग करना चाहिये—

'सत्यं ब्रूयात्प्रियं ब्रूयात् न ब्रूयात्सत्यमप्रियम्।
प्रियं च नानृतं ब्रूयात् एष धर्मः सनातनः॥'

—हजारीबाग
१८-७-'५३

## ९२

गांधीजीकी यह खूबी थी कि जिसे मददकी सबसे अधिक जरूरत है, उसीकी सर्वप्रथम मदद करते थे। अभी कवि दुखायलने मुझे सुनाया कि मदद देनेका क्रम है—'पहले भुखिया और फिर दुखिया और बादमें सुखिया, गांधीजी तो हमेशा इसी तरह सोचते थे कि जिन्हें मददकी सबसे प्रथम आवश्यकता है उन्हें मदद देनेका तरीका ढूंढ़ा जाय। इसीमेंसे चरखा निकला है। यह उनकी अद्भुत प्रतिभा थी, काव्यशक्ति थी। सिर्फ कुछ सतरें लिख डालनेसे कोई कवि नहीं बन जाता। यास्काचार्यने कहा है कि 'कविः क्रान्तदर्शीः।' जिसे क्रान्त दर्शन होता है, जिसे दूरका दर्शन होता है, जिसे सूक्ष्म दर्शन होता है, वह कवि है। इसी अर्थमें गांधीजी कवि थे। उन्होंने कई साल पहले कह दिया था कि हिंदुस्थानके लिए ग्रामोद्योग जरूरी है। नयी तालीम, राष्ट्रभाषा, जमीनका बँटवारा आदिके संबंधमें उन्होंने कई साल पहलेसे कह रखा था।

—हजारीबाग
१८-७-'५३

## ९३

आजकल बहुतसे राजा और जमींदार भूमिदान दे रहे हैं। इन्होंने जमीन देकर कोई उपकार नहीं किया है। जो लिया था, वह इन्होंने लौटा दिया है। हमने इन सबसे कहा कि 'आपका दान हम मंजूर करते हैं बशर्ते कि आप लोगोंकी सेवामें लग जायँ।'

जंगलके सब प्राणियोंको खानेवाला मृगराज कहलाता है। जंगलके राजाका लक्षण है—सबको खाना। लेकिन हमारे राजाओंके बारेमें कवि कालिदासने लिखा है कि 'राजा प्रकृतिरंजनात्।' 'राजा वही है जो प्रजा-को रिझानेवाला हो।'

—सिरसी (हजारीबाग)
२०-७-'५३

## ९४

इस देशमें जो समाज-व्यवस्था वनी थी उसकी वुनियादमें दो विचार थे। उसमें ऊँच-नीचका ख्याल नहीं था और हर कोई, अपना-अपना काम निरहंकारभाव और निष्काम वुद्धिसे करके मोक्षका अधिकारी वन सकता है, यह एक वुनियादी विचार था।

दूसरा वुनियादी विचार यह था कि सवको समान वेतन, खाना-पीना मिलना चाहिये। ब्राह्मणको खाना मिल गया, सालभरमें एकआध कपड़ा मिल गया तो वह घंटों पढ़ाता था। लेकिन आजकल कॉलेजमें प्रोफेसर सिर्फ तीन-चार घंटे काम करते हैं और पाँच सौ रुपये तनख्वाह लेते हैं। अव विद्या वाजारमें आ गयी है। पहले ऐसा नहीं था। ब्राह्मणने विद्या हासिल की तो दूसरोंको विद्या देना उसने अपना कर्तव्य माना था। लेकिन आजकल विद्या वेची जाती है। यह पेटीकी चिन्ता क्यों? यह वात समझमें नहीं आती। भगवान्ने तो हमें पेट ही दिया है, पेटी नहीं दी है। इसलिए सिर्फ पेटकी ही चिन्ता होनी चाहिए, पेटीकी नहीं।

'अद्य अद्य श्वः श्वः'

—'आजका आज और कलका कल।' कलके लिए आज संग्रह करनेकी जरूरत नहीं होनी चाहिये।

—दाऊजीनगर (हजारीवाग)
२१-७-'५३

## ९५

हमारी जो प्राचीन वर्णव्यवस्था वनी थी, उसमें क्षत्रियको सेवक माना गया था। हिंदुस्थानमें जो तीन-चार वड़े सम्राट् हो गये उनमें हर्षका नाम आता है। हर्षके कपड़ेका वर्णन आया है। वह मेरे समान एक नीचे और एक ऊपर धोती पहनता था, किसान जैसा सादगीसे रहता था। राजाकी यही खूवी थी कि संपत्तिका सर्वस्व दान देते जाना, फिरसे कमाना और

फेरसे दान देना—यह क्रिया चलती थी। सूर्यनारायण समुद्रसे पानी खींच ले जाते हैं और जितना ले जाते हैं उतना बादमें लौटा देते हैं। खारा पानी ले जाते हैं और मीठा पानी देते हैं। इसी प्रकार राजाको होना चाहिये। समाजसे पैसा कमाकर समाजको ही लौटाकर आखिरमें उसे वनमें जाना चाहिये, नहीं तो वह नरकमें जाता है। 'राज्यान्ते नरकप्राप्तिः' —इससे बढ़कर शाप क्या हो सकता है? इसीलिए शासकका काम केवल सेवा करना है।

—दाऊजीनगर (हजारीबाग)
२१-७-'५३

## ९६

हम मानते हैं कि शंकराचार्यने भगवान् बुद्धका ही काम आगे बढ़ाया। इसीलिए उनको 'प्रच्छन्न बुद्ध' कहा जाता है।

बुद्धधर्मका उज्ज्वल आचरण हिंदुस्थानमें बहुत हुआ है। हमारा दावा नहीं है कि हमने बहुत अच्छी तरह आचरण किया, परन्तु जो भी किया है, उसपरसे कहा जा सकता है कि भगवान् बुद्धका संदेश हमारे जीवनमें उतर गया है। उनका मुख्य संदेश अहिंसाका था। अहिंसा जितनी यहाँपर फली-फूली, उतनी दूसरे देशोंमें फूली-फली या नहीं, हम नहीं जानते। बुद्ध-धर्मकी दया, करुणा और हमारा आत्मज्ञान इन दोनोंके मिलनेसे आजका हिन्दू-धर्म बना है। बाकीके धर्म पचास तरीके बताते हैं, लेकिन हिन्दू-धर्म-में सिर्फ दो बातें हैं—एक है ब्रह्मविज्ञान, जिसे वेदान्त कहते हैं, और दूसरी है भूतदया। इनमेंसे एक भी न हो तो वह हिन्दू-धर्म नहीं हो सकता। बुद्ध-धर्मकी भूतदया, करुणा और हमारा आत्मज्ञान इन तीनोंको मिलाकर शंकराचार्यने स्तोत्र बनाया है जो उनके मठोंमें रोज बोला जाता है। वह षट्पदी इस प्रकार है—

'अविनयमपनय विष्णो, दमय मनः, शमय विषयमृगतृष्णाम्।'
भूतदयां विस्तारय, तारय संसार-सागरतः॥'

'भगवन्, तू ही मेरी भूतदयाका विस्तार कर।' भगवान् बुद्धने भी भूतदयाकी ही बात कही थी। इसीलिए हिंदूधर्म दो शब्दोंसे मालूम हो सकता है—(१) ब्रह्मविज्ञान और (२) भूतदया। इसीमें हिंदूधर्म और बुद्धधर्मका सार है।

—बोधगया

२-८-'५३

## ९७

भगवान् शंकराचार्यने कहा है कि मनुष्यके तीन परम भाग्य होते हैं—

'मनुष्यत्वम्, मुमुक्षुत्वम्, महापुरुषसंश्रयः।'

एक है 'मनुष्यत्वम्', दूसरा 'मुमुक्षुत्वम्' और तीसरा 'सत्संगत्वम्'। भगवान् शंकराचार्यने इन तीनों भाग्योंका वर्णन किया है। हममें ये तीनों मौजूद हैं। परमेश्वरने हमें मनुष्यत्व दिया है, मुक्तिकी इच्छा दी है और महापुरुषोंका सत्संग दिया है।....... शास्त्रकारोंने लिखा है कि जिनके मनमें शत्रु-मित्रका भाव नहीं होता वे महापुरुष हैं। शास्त्रोंमें महापुरुषोंका वर्णन है, लेकिन हमें तो ऐसा पुरुष अपनी आँखोंसे देखनेका परम भाग्य मिला है। गांधीजी जैसा महापुरुष हमारी आँखोंके सामने हो गया है। हमें उनके साथ बरसोंतक रहनेका मौका मिला है, उनके साथ कार्य करनेका मौका मिला है। यह हमारा परम भाग्य है।

गांधीजीके मनमें किसीके प्रति भी वैरकी भावना नहीं थी। सत्याग्रहीके लिए निर्वैरता अत्यंत आवश्यक है। अक्सर लोग समझते हैं कि सत्याग्रह सिर्फ दुश्मनोंके खिलाफ किया जाता है। पर जिसके मनमें किसी भी तरहकी दुश्मनीका भाव होता है, वह सत्याग्रही हो ही नहीं सकता। गांधीजी अंग्रेजोंसे कहते थे कि 'आप यहाँ मालिक बनकर मत रहिये। सेवाके लिए रहना चाहते हों तो रहिये। हम आपसे मित्रके नाते कहते हैं कि भारत छोड़ दो। इसीमें आपका भला है।' यह कोई शाब्दिक या बोलनेकी बात नहीं है, यह तो सज्जनके हृदयकी अनुभूति है। गांधीजीके दिलमें अत्यंत निर्वैरता थी।

—गया

३-८-'५३

## ९८

साहित्यिकोंमें एक मूलभूत गुण होना चाहिये। उसके बिना कोई
हित्यिक नहीं हो सकता। वह है, 'Sincerity' यानी सचाई। और
गुण हों या न हों, साहित्यिकको सच्चा होना ही चाहिये। वह सच्चा
पुरुष हो या सच्चा दुर्जन। सच्चा सत्पुरुष हो तो सोनेमें सुगन्ध आ
यगी। लेकिन दुर्जन हो तो भी सच्चा दुर्जन ही हो। कुटनीतिज्ञ
सर अंदरसे एक रहते हैं और बाहरसे दूसरे ही दिखाई देते हैं; वे चाहे
नयाको ठग लें, परन्तु अपने आपको ठग नहीं सकते। इसीलिए वे अपने-
प्रकट भी नहीं कर सकते।

कुछ लोग मनके भाव प्रकट नहीं करते। जहाँ यह होता है, वहाँ
णीकी चोरी होती है। मनु महाराजने कहा है कि जो दस चोरियाँ
ते हैं, वे उतने दोषी नहीं जितने वाणीकी चोरी करनेवाले दोषी
। सारे अर्थ वाणीमें निहित हैं, भरे हैं—

'वाच्यार्था निहिताः सर्वे,
वाङ्मूला वाग्-विनिःसृताः।
तां तु यः स्तेनयेद् वाचं,
स सर्व स्तेनकृन् नरः॥'

'सारे अर्थ वाणीमेंसे निकलते हैं इसलिए जिसने वाणीकी चोरी की,
ने दुनियाभरकी सब चोरियाँ कर डालीं।' मनु महाराजके इस वचनका
वेदोंमें है। 'जो वाणीका चोर यानी 'वाच-स्तेन' है, भगवन्, उसके
पर प्रहार करो।'—वेदोंमें भगवानसे ऐसी प्रार्थना की गयी है।

डाक्टरके पास जानेसे अपना सारा दुःख बताना पड़ता है, नहीं तो
टर इलाज नहीं कर सकता; वैसे ही परमेश्वरके सामने सब खोलकर
ना पड़ता है। परमेश्वर और कौन है? परमेश्वर तो यह सारा
ता है। उसके सामने सारा खोलकर रखनेकी हिम्मत चाहिये। पाप,
जो कुछ हो, वह सब खोलकर रखना होगा।

—गया
४-८-'५३

## ९९

गांधीजीने स्वराज्यके बाद हमें एक नया मंत्र दिया। उस नये मंत्रका नाम है—'सर्वोदय'। यह कोई नयी चीज नहीं है, नया मंत्र नहीं है। यह तो पुराना ही मंत्र है। ऋषियोंने कहा था—'सर्वभूतहिते रताः।' हम सबका उदय चाहते हैं। हमें सबके लिए काम करना चाहिये।

अब इस वैज्ञानिक युगमें लोग नये ढंगसे सोचने लगे हैं। नये-नये विचार सामने रखते हैं। पुराने शब्दोंका नया अर्थ देते हैं, जिससे कभी-कभी अनर्थ हो जाता है, क्योंकि विज्ञान अभी अपूर्ण है। अपूर्ण विज्ञान-से अपूर्ण मंत्र दुनियाके सामने रखे गये हैं। पाश्चात्योंका जो विज्ञान चल रहा है, वह अधूरा है और उसने एक नया विचार दिया है। वह है, 'अधिक-से-अधिक लोगोंका अधिक-से-अधिक भला' (Greatest good of the greatest number)। यह एक खतरनाक शब्द निकला है। विज्ञानके युगमें यह जो शब्द मिला, उसकी चमक-दमकमें आकर हमने उसे अपने हितका मान लिया। लेकिन उसमेंसे 'भेदासुर' का निर्माण हुआ। कम संख्या और अधिक संख्यामेंसे 'संख्यासुर' भी निकला। जबसे हम इस Majority, Minority की बहसमें पड़े, तबसे इस अधूरे मंत्रके कारण दुनियाके हर देशमें झगड़े चले। लेकिन इस अधूरे मंत्रके कारण ये विचार भी एकांगी हो गये। इसकी पूर्ति तो आत्मज्ञानके दर्शनसे ही हो सकती है। पूर्ण विचार तो यह है कि 'सबका भला होना चाहिये। अधिक-से-अधिक लोगोंका नहीं'; क्योंकि इसमें जो संख्यामें कम हैं उनपर अन्याय होता है। हम परिवारमें ऐसा कभी नहीं सोचते कि परिवारके नौ मनुष्योंका भला हो और एकका न हो। पर समाजका सवाल आते ही विज्ञानने कहा कि अधिक-से-अधिक लोगोंका अधिक-से-अधिक भला होना चाहिये। पर हम तो सबका भला चाहते हैं। विज्ञान अपूर्ण मंत्र है और सर्वोदय पूर्ण मंत्र। सर्वोदयमें आत्माका विचार है; उसका अभ्युदय आत्माके ज्ञानमें है। सर्वोदयने पूरा विचार किया है; यह पूर्ण, सही और शुद्ध है। बीसके विरुद्ध पचीस ऐसी रायको हम गलत मानते हैं। आत्माके टुकड़े

नहीं हो सकते। लेकिन हमने तो आज आत्माके टुकड़े कर ही डाले हैं। वास्तवमें तो आत्मा एक अविभाज्य, पूर्ण, समान और निर्दोष है और हर एक प्राणीमें वह समान रूपसे विद्यमान है। 'हम पूर्ण हैं, यह भी पूर्ण है, वह भी पूर्ण है, पूर्णसे निष्पन्न होता पूर्ण है।' उपनिषदोंमें गाया है—

'पूर्णमदः पूर्णमिदं, पूर्णात् पूर्णमुदच्यते।'

आत्मज्ञान पूर्ण है, इसलिए इसमेंसे पूर्ण विचार निकलते हैं। उसमें Majority, Minority की गुंजाइश नहीं है।

—हुल्लासगंज (गया)
९-८-'५३

## १००

हिन्दुस्थानमें भिन्न-भिन्न पक्ष हैं। उनमें आपसमें मतभेद हैं; परन्तु वे सब पक्ष भूदानका काम कर रहे हैं। उन्होंने इसे मान लिया है। अभीतक तो हमें इस कामके विरोधी कोई नहीं मिले। एक-दूसरेके विरोधी विचार होते हुए भी भूदानके लिए वे एक ही प्लैटफार्मपर आकर, कंधेसे कंधा लगाकर काम कर रहे हैं। ऐसे दृश्य अधिकाधिक दिखाई दे रहे हैं। आगे चलकर दिखाई देगा कि सारे पक्ष इस काममें लगे हुए हैं। सारे समाजको एकरस बनानेका हमारा प्रयत्न सफल होनेवाला है और इसीसे एक महान् शक्ति प्रकट होनेवाली है। गौडपाद ऋषि, जो शंकराचार्यके गुरु थे, कहते हैं—

'स्वसिद्धान्तव्यवस्थासु,
द्वैतिनो निश्चिता दृढम्।
परस्परं विरुद्ध्यन्ते,
तैरयं न विरुद्ध्यते॥'

'मैं सबका हूँ और सब मेरे हैं; चाहे आपका आपसमें कोई मतभेद हो परन्तु मेरे साथ आपका कोई मतभेद नहीं हो सकता। आप द्वैतियोंमें परस्पर विरोध हो, पर मैं अद्वैती हूँ, इसलिए मेरे साथ आपका कोई विरोध

नहीं हो सकता।' यही मेरा भी कहना है; महान कार्य तो 'सर्वेषामविरोधेन' करने होते हैं।

जो द्वैती होते हैं, वे आपसमें झगड़ा करते, पक्षभेद निर्माण करते हैं। जो समग्रको नहीं मानते वे अंशको मानते हैं, चाहे वह अंश कितना भी बड़ा क्यों न हो वे अंशवादी ही होते हैं। उन्हींको द्वतवादी कहा जाता है। वे पक्के निश्चयवाले होते हैं। अपने-अपने विचार अपनी पार्टी (पक्ष) को देते और उसी विचारको श्रेष्ठ मानते हैं। इसीलिए वे एक-दूसरेके विरोधमें खड़े होते हैं। अपने-अपने धर्म, पंथ और पक्षको वढ़ावा देनेको ही श्रेष्ठ कर्म समझते हैं। आपसमें झगड़े पैदा करते हैं। लेकिन उन सब पक्षोंका समावेश सर्वोदयके पेटमें होता है। सर्वोदयका किसीने विरोध नहीं किया है, क्योंकि वह सबको पेटमें समानेवाला है। वह अद्वैतवादी है।

जो भूदानमें आते हैं वे सब एक साथ काम करते हैं; उनके मनमें मतभेद रहता है, लेकिन जैसे-जैसे वे काम करते जायेंगे वैसे ही वैसे भेद मिटेंगे और मनमें एक-दूसरेके प्रति द्वेषभावना नहीं रहेगी। यह दृश्य अब दिखाई दे रहा है। जो आजतक एक-दूसरेसे बाततक नहीं करते थे, वे आज मिलकर काम कर रहे हैं। हाँ, अभी भी उनके दिलोंमें कुछ हिचकिचाहट जरूर है, लेकिन अब विरोधी विचार नहीं रहेंगे और सारा समाज एकरस बनेगा, ऐसी हम अपेक्षा रखते हैं। सर्वोदय-विचारकी यह खूबी है कि वह परस्परविरोधी सारे पक्षोंको अपने पेटमें समा लेता है।

—हुल्लासगंज (गया)
९-८-'५३

## १०१

धर्म अनेक हैं, लेकिन सब धर्मोंका मूलतत्त्व एक ही है। मुक्तिके लिए एक ही मार्ग है—

'असतो मा सद्गमय।
तमसो मा ज्योतिर्गमय।
मृत्योर्मा अमृतं गमय।'

'हमें असत्यमेंसे सत्यमें जाना है। अंधेरेमेंसे प्रकाशमें जाना है। विकार-से निर्विकारकी तरफ जाना है।' सब धर्मोंने अलग-अलग तरीकोंसे यही समझाया है। हम सब ऋषियोंको मानते हैं, चाहे वे किसी भी धर्मके हों। उन्हींकी प्रेरणा और आशीर्वादसे हमारा यह कार्य चल रहा है।

—नालन्दा (गया)
१७-८-'५२

## १०२

हमारे ग्रंथ बताते हैं कि हमारे यहाँ विद्याका अध्ययन प्राचीनकालसे चल रहा है। विद्यार्थी उषःकालमें अपने गुरुके पास विद्याध्ययन करते थे। वे बड़े तड़के उठते थे, कुछ चिंतन और मनन भी करते थे। प्रातः-कालके समय जो सोता रहता है, वह अपना अमूल्य समय खोता है। वेदोंमें कहा है—

'यो जागार तं ऋचः कामयन्ते।'

'जो जागते हैं, उनको भगवान् स्मरण करते हैं; ऋचा उन्हें स्फूर्ति देती है।' सुबह जागनेसे बुद्धि जागृत रहती है, तेज रहती है। इसलिए सुबह उठकर अध्ययन करना चाहिये।

—नालन्दा (गया)
१७-८-'५२

## १०३

उपनिषदोंमें एक राजा अपने राज्यका वर्णन करता है—

'न मे स्तेनो जनपदे न कदर्यः, न मद्यपः।
न अनाहिताग्निः, न अविद्वान् ...... ॥'

'मेरे राजमें न कोई चोर है और न कोई कंजूस। जहाँ कंजूस होते हैं, वहाँ चोर होते हैं।' हमने कई दफा कहा है कि 'कंजूस चोरके बाप हैं; कंजूस चोरीको बढ़ावा देते हैं।' उसने यह भी कहा कि 'मेरे राजमें कोई भी मद्य नहीं पीता।' हिंदुस्थानमें उस समय कोई मद्य नहीं पीता था।

लेकिन अंग्रेजोंने शराबको फैशनेबल बनाया। आज तो बड़े-बड़े शहरमें शराब खुलेआम चलती और बिकती है। उसे रोकनेमें हमें डर लगता है। उस राजाने यह भी कहा कि 'मेरे राजमें कोई अविद्वान् नहीं है, ऐसा कोई नहीं है, जो पढ़ना-लिखना नहीं जानता। मेरे राजमें ऐसा कोई नहीं है जो भगवान्की पूजा नहीं करता याने बहुत प्राचीनकालसे यहाँपर विद्याका प्रसार था।'

लेकिन आज हमें विद्या बढ़ानेकी जरूरत है। बहुत अध्ययन करना है। आत्मज्ञान हासिल करना है, और विज्ञान भी हासिल करना है। दोनोंमें ताकत है। पक्षी दो पंखोंसे उड़ता है। आत्मज्ञान और विज्ञान—ये मानवके दो पंख हैं। हमें दोनोंका अध्ययन करना है। प्राचीनकालसे जो चला आया है, वह आत्मज्ञान हासिल करना है और पश्चिमसे विज्ञान लेना है।

—अगस्त '५३

## १०४

'अखिल जागतिक डॉक्टर परिषद्' ने कहा है कि 'जैसे-जैसे हम नये-नये उपचार खोज रहे हैं वैसे-वैसे नयी-नयी बीमारियाँ भी निकल रही हैं।' यह क्या तमाशा है? बीमारी और वैद्य साथ-साथ ही बढ़ रहे हैं। सूर्य-किरण और अंधकार हाथमें हाथ मिलाकर, गलेसे गला लगाकर आगे बढ़ रहे हैं, इसका कारण क्या है? इसका कारण यह है कि जो खाया है वह हजम नहीं हो रहा है। व्यासने कहा है—

'प्रायेण श्रीमतां लोके भोक्तुं शक्तिर्न विद्यते।
काष्ठान्यपि हि जीर्यन्ते दरिद्राणां च सर्वशः॥'

'श्रीमानोंमें हजम करनेकी शक्ति नहीं होती; हाँ, खानेकी इच्छा बहुत होती है। और दरिद्र मनुष्य लकड़ी भी पचा सकता है।' जिसमें शक्ति नहीं है उसे ज्यादा खानेको मिलता है, और जिसे भूख अधिक है उसे कम मिलता है। ऐसे श्रीमानोंपर तो दया आनी चाहिये। श्रीमान् दुनिया-

को लूटकर पैसे इकट्ठे करता है और फिर डॉक्टर उसे लूटता है। जब वह बीमार होता है तो डॉक्टर बिना पैसेकी उसकी नाड़ी भी नहीं देखते हैं। यह कितनी क्रूरता है—उस बेचारेपर! इस तरह सबका प्यार खोकर, दुनियाका विरोधकर, पाचन-शक्ति घटाकर पैसे कमानेवाला कैसे सुखी होगा ?

श्रीमानोंके पास मत्सर लायक कोई चीज है ही नहीं। उनको खुली हवा, सूरजकी किरणें नहीं मिलती हैं, क्योंकि वे महलोंमें दीवालोंके अंदर बंद रहते हैं। इसलिए अमीरोंपर तो दया आनी चाहिये। उनका मत्सर नहीं होना चाहिये।

—चकाई (मुंगेर)
सितम्बर '५२

## १०५

संपत्तिदान-यज्ञमें एक दफा दान देनेकी बात नहीं है, जिंदगीभर देनेकी बात है। दरिद्रनारायणके लिए छठा हिस्सा आजीवन देना है। लोग हमसे पूछते हैं कि 'आजीवन दान कैसे दिया जा सकता है?' हमारा उनसे कहना है कि आप आजीवन खा कैसे सकते हैं? यह कितना कठिन व्रत आप निभा रहे हैं कि जन्मसे लेकर मृत्युतक खाना खायेंगे। और एकादशीके दिन उपवास करेंगे तो उस दिन भी कुछ-न-कुछ खा ही जायँगे। आजीवन व्रत लेना बहुत आसान चीज है। वेदने कहा है—

'प्राणाच्चैव अपानाच्च।'

'मरनेतक प्रतिज्ञापूर्वक साँस लो।' श्वासोच्छ्वास कितना कठिन व्रत है! व्रत लेनेको तो उन्होंने इसलिए कहा कि वे चाहते थे, 'श्वास-श्वाससे राम कहे, वृथा श्वास मत ले।' प्रतिक्षण रामके कामके लिए देना चाहिये—ऐसा उस प्रतिज्ञाका अर्थ था। हमारी आँखोंने आजीवन देखनेका व्रत लिया है। हमारे पैरोंने आजीवन चलनेका व्रत लिया है। लेकिन उनको यह कठिन नहीं मालूम होता, क्योंकि यह सब नैसर्गिक और स्वाभाविक हो गया है। उसी प्रकार त्यागका व्रत भी नैसर्गिक और स्वाभाविक

ही है, जिसका पालन माताएँ घर-घरमें कर रही हैं। माता अपने बच्चेसे कितना प्यार करती है, उसके लिए कितना त्याग करती है? लेकिन यह जो धर्मभाव उसमें है, उसको घरके दायरेमें सीमित न रखकर हम आगे बढ़ाना चाहते हैं। उसे समाजमें लाना चाहते हैं।

—(संथाल परगना)
१८-९-'५३

## १०६

हमारा देश बहुत प्राचीन और विशाल है। बहुत प्राचीनकालसे यहाँपर खेती हो रही है, और लोग देहातोंमें रहते हैं। वैसे हिंदुस्थानमें शहर भी हैं और छोटे-छोटे गाँव भी; पर शहरोंकी संख्या बहुत थोड़ी है और ये बहुत सारे शहर नये हैं। हाँ, काशी जैसा कोई पुराना शहर भी है, पर बाकी सारे दो सौ, तीन सौ और चार सौ सालके हैं। लेकिन गाँव तो हजारों सालसे बसे हैं। एक-एक गाँवका इतिहास किसीने लिख तो नहीं रखा है, पर अगर लिखा जाय तो मालूम होगा कि कुछ गाँव तो हजार, दो हजार साल पुराने भी हैं। आज हिंदुस्थान और पाकिस्तानमें कुल ७ लाख गाँव हैं। पुराने जमानेमें भी गाँवोंकी संख्या ऐसी ही थी। हाँ, अब जनसंख्या कुछ बढ़ गयी है। पहलेके गाँव और भी छोटे थे। पर सारा देश जैसे आज गाँवोंसे भरा है, वैसे ही पुराने जमानेमें भी जिधर देखो उधर गाँव ही गाँव थे, नगर बहुत कम थे। अपने यहाँ मनुष्य हमेशा देहातमें रहा है और सारी प्रतिष्ठा गाँवकी रही है। वेदोंमें प्रार्थना है—

'विश्वं पुष्टं ग्रामे अस्मिन् अनातुरम्।'

'हमारे गाँवमें वृद्धि हो, हमारे गाँवमें सुख-समृद्धि हो, हमारे गाँवमें पुष्टि हो।'—इस तरह ग्राम-धर्मकी बात प्राचीनकालसे चली आयी है। प्राचीनकालमें हर एक गाँवमें अपना-अपना राज था। पाँच वर्णोंके प्रतिनिधियोंकी पंचायत बनती थी। जैसे पाँच अँगुलियाँ होती हैं, वैसी ही

पंचायत होती थी। और जैसे पाँच अंगुलियाँ मिलकर काम करती हैं, वैसे ही वे मिलकर काम करते थे। 'पाँच बोले परमेश्वर,' कहा जाता था।

—भेड़ियानाथ (भागलपुर)
अक्तूबर '५३

## १०७

आज हम शरीरश्रम करनेवालोंको नीच समझते हैं। इतना ही नहीं, आज हमने माताको भी नीच माना है। शास्त्र कहते हैं—

'उपाध्यायान्दशाचार्यः, आचार्याणां शतं पिता।
सहस्रं तु पितॄन् माता गौरवेणातिरिच्यते॥'

'दस उपाध्यायकी बराबरीमें एक शिक्षक और सौ शिक्षकोंकी बराबरीमें एक पिता और हजार पिताओंसे भी बढ़कर है एक माता।' माताका ऐसा गौरव है, यह तो शास्त्रोंकी बात है। पर आज तो हम स्त्रियोंको हीन मानते हैं। स्त्रियाँ खेतपर मजदूरीके लिए जाती हैं तो उन्हें कम मजदूरी दी जाती है। स्त्रियोंको तो ज्यादा देनी चाहिये, क्योंकि उन्हें घरका भी सब देखना होता है, बच्चोंका लालन-पालन करना होता है। पर ज्यादा तो देते ही नहीं, बराबरीका भी नहीं देते। हर जगह स्त्रियोंको कम मजदूरी दी जाती है और उनको भार समझते हैं। स्त्रियाँ तो रात-दिन काम करती हैं; फिर भी उनका भार मालूम होता है, क्योंकि काम-की कोई प्रतिष्ठा नहीं है। कहते हैं कि स्त्रियाँ उत्पादनका काम नहीं करतीं, सिर्फ रसोई करती हैं। पर रसोई उत्पादनका काम नहीं है तो क्या बढ़ईका काम उत्पादनका काम है? बढ़ई क्या करता है? काठ लेता है और उससे नयी चीज बनाता है; वैसे ही स्त्री भी आटा लेकर रोटी बनाती है। अगर नयी चीज पैदा करनेको ही उत्पादन कहें तो ब्रह्मदेवके सिवा और किसी उत्पादकका हमें पता नहीं है। किसान क्या करता है? परमेश्वरकी पैदा की हुई चीज खेतमें बोता और उससे हजार गुना पाता है। तो वह भी तो परमेश्वर ही करता है। काठकी

कुर्सी वनाना, चमड़ेका जूता वनाना याने एक चीज़का दूसरी चीज़में रूपान्तर करना ही है। हम नयी चीज़ नहीं वना सकते, हम खुद ही वनाये गये हैं। हम 'कृति' हैं, 'कर्ता' नहीं हैं, जैसे काठकी कुर्सी वनाना काठका रूपान्तर करना है, वैसे ही गेहूँका आटा वनाना, रोटी वनाना, रूपान्तर ही है। हम इसे उत्पादन क्या तव समझेंगे जव हमारी माताएँ, वहनें कहेंगी कि 'हम रोटी वनायेंगे वशर्ते कि हमें अठारह आने रोज मिलें।'

--जमालपुर (मुंगेर)

नवम्वर '५३

## १०८

हमारे समाजमें आलस्य और वैमनस्य—ये दो रिपु हैं जिनसे छुटकारा पाना चाहिये।

'आलस्यं हि मनुष्याणां शरीरस्थो महान् रिपुः।'

—'मनुष्यके शरीरमें पड़ा हुआ सवसे वड़ा शत्रु है, आलस्य। हमने सवसे वड़े रोगको महारोग कहा है, परन्तु वह भी उतना वड़ा रोग नहीं, जितना आलस्य है। और हमारे यहाँके आलस्यने तो तत्त्वज्ञान का रूप लिया है। आलसी लोग हमें लिखकर पूछते हैं—'वावाजी, आपको आत्मज्ञान हुआ नहीं दीखता है, नहीं तो आप क्यों घूमते ?' हम कहते हैं—'हाँ, हमें आत्मज्ञान नहीं हुआ है, यह ठीक है। अगर आत्मज्ञान हुआ होता तो हमारा शरीर टिकता नहीं, वह तो कवका भगवान्‌के पास पहुँच जाता।' परंतु लिखनेवाला समझता है कि उसे आत्मज्ञान हो गया है। जो कुछ भी काम नहीं उठाता है, घरमें वैठा रहता है, सवेरे-शाम थोड़ा-सा ध्यान कर लेता है और समझता है कि हमें मुक्ति मिल गयी है, ऐसे लोगोंको क्या समझाया जाय ? आलस्यका भी एक तत्त्वज्ञान वना है। आलसी लोग शंकराचार्यका सहारा लेते और कहते हैं—'शंकराचार्यने हमें निवृत्ति सिखलायी है।' निवृत्ति क्या है, यह समझनेकी वात है। इन लोगोंने मानसिक शांतिको निवृत्ति नहीं माना है,

शारीरिक शांतिको ही निवृत्ति माना है। तो फिर लाशको भी निवृत्त मानना होगा? और ये जो पेड़ हैं, पत्थर हैं, इनको तो सबसे अधिक निवृत्त मानना होगा। इस तरह हमने तमोगुणको निवृत्ति मान लिया है। इसका नतीजा यह हुआ है कि 'हम सत्वगुणको नहीं देखते हैं।'

—शेरमारी बाजार (भागलपुर)
१६-११-'५३

## १०९

भूदानका काम करते हुए हमें अपने दो मुख्य विचारोंकी ओर हमेशा ध्यान देना चाहिये। पहला विचार, सीलिंग नहीं, फ्लोअरिंगका होना चाहिये। और दूसरा विचार यह है कि नैतिक परिवर्तन होना चाहिये। अगर कानून बना तो हम समाजको उसे स्वीकार करनेके लिए ही कहेंगे। लेकिन जिसपर हमारा विश्वास है, उसी विचारका अनुसरण करेंगे। हमारा विचार चाहे न्यून ही क्यों न हो, पर जो हमें जँचता है, वही हमारे लिए स्वधर्म हो जाता है। गीताने कहा है—

'श्रेयान् स्वधर्मो विगुणः परधर्मात् स्वनुष्ठितात् ।
स्वधर्मे निधनं श्रेयः परधर्मो भयावहः ॥'

'स्वधर्म विगुण हो तो भी उसका पालन श्रेय है।' परन्तु समझनेकी बात है कि वास्तवमें हमारा ही विचार श्रेष्ठ है, उसका स्वतंत्र मूल्य है। तथापि कम मूल्य हो तो भी स्वधर्मके नाते हम उसे छोड़ नहीं सकते, न छोड़ना चाहिये।

—पूर्णिया
२८-११-'५३

## ११०

मिलका कपड़ा लोग इसलिए खरीदते हैं कि वह आँखोंको अच्छा लगता है। लेकिन जिस कपड़ेसे लोगोंकी बेकारी बढ़ती है, जिन कपड़ोंसे बहनें भूखों मरती हैं, वह कपड़ा क्या अच्छा है? मैं समझता हूँ कि वह

मुर्दोंका कपड़ा है। मुर्देपर कितना ही सुन्दर कपड़ा क्यों न हो, वह मुर्देका होता है। हम समझते हैं कि मिलका कपड़ा मुर्दोंका कपड़ा है। कुछ लोग कहते हैं कि खद्दरका कपड़ा महँगा होता है। लेकिन वह इसलिए महँगा होता है कि वह बेकारोंको खिलाता है। मिलका कपड़ा केवल कपड़ा देता है, वह बेकारोंको खिलाता नहीं। अगर बेकारोंको खिलानेका सारा खर्च मिलपर लगे तो खादीसे वह कपड़ा बहुत महँगा पड़ेगा, यह हिसावसे मालूम हुआ है। लोगोंका कहना है कि खादी खरीदेंगे तो महँगी पड़ेगी। हम पूछते हैं कि आप कोई दान-धर्म करते हैं या नहीं? हम आपसे सिफारिश करते हैं कि वह आप सारा वन्द कर सकते हैं, और खादी पहन सकते हैं। शास्त्रोंने कहा है कि 'गुप्तदान, श्रेष्ठ दान है।' खादी खरीदोगे तो वह दान तो नहीं दिखेगा, लेकिन वह गुप्तदान होगा। और सरल दान भी होगा। हमारा आग्रहपूर्वक कहना है कि जो पूरी तौरपर खादी पहन सकते हैं, वे पूरी पहनें, लेकिन जो नहीं पहन सकते वे सोचें कि हम सालभर गरीबके नामपर कितना रुपया दे सकते हैं। दो रुपया दे सकते हैं तो मैं कहूँगा—ठीक है, आप दूसरा दान-धर्म वन्द करो और चार रुपयेकी खादी पहनो, क्योंकि दो रुपया मिलके कपड़ेमें खर्च होता है और दो रुपया दान-धर्ममें। अगर खाता-वही लिखते हो तो उसमें लिखो कि दो रुपयेका कपड़ा लिया और दो रुपयेका दान-धर्म किया। आपको अगर देशकी माता-वहनोंको जिन्दा रखना है तो कुछ-न-कुछ धर्म करना ही होगा। अगर हम इस तरह धर्म करते हैं तो गरीव वेकार नहीं वनेंगे। लेकिन अगर हम किसीको दो रुपये उठाकर दें तो वह आलसी वनेगा। भीष्म पितामह समझा रहे हैं—

'दरिद्रान् भर कौन्तेय मा प्रयच्छेश्वरं धनम्'

'गरीवके पास पैसा पहुँचा दो, अमीरके पास नहीं।' ये कम्युनिस्ट और प्रजासमाजवादी हमसे कहते हैं कि 'हम संघर्ष करना चाहते हैं, अमीरोंसे हमारा विरोध है।' हम उनसे कहते हैं—काहेका संघर्ष चला रहे हो? अमीरोंको तो आपकी मदद हो रही है, क्योंकि आप मिलका कपड़ा पहनते हो। शास्त्रोंने कहा है कि अमीरके पास पैसा मत पहुँचाओ और

गरीवके पास पहुँचाओ। लेकिन ये लोग तो आज इन दोनों आज्ञाओंको भंग कर रहे हैं, जिसका नतीजा यह होता है कि गरीव प्रतिदिन अधिक गरीव वनते जा रहे हैं और अमीर प्रतिदिन अधिक अमीर वनते जा रहे हैं। खादी पहनोगे तो गरीवके पास पैसा पहुँचेगा और हिंदुस्थान सुखी होगा।

—मेघपुर (दरभंगा)
२२-१२-'५३

## १११

सरकारके पास मालकियतके हकके कागजोंका ढेर है। लेकिन समाजको ऐसी हिम्मत आ जाय कि यह जो सारा पुराना कागजोंका ढेर है, उसे जलाया जाय। अव होली आ रही है। उस होलीमें अगर यह ढेर जलाया जायगा तो हिंदुस्थानमें धर्मका प्रकाश फैलेगा। लकड़ी जलाकर क्या होली करते हो? होलीमें हृदयके मोहको, लोभको जलाओ। शास्त्रोंने कहा है कि 'हर वसंत ऋतुमें होली करो और उसमें अपने हृदयके मोहको जलाओ'—

'वसंते वसंते ज्योतिषा यजेत्।'

इस तरह होली होगी तो उसमेंसे यज्ञ-पुरुष पैदा होता है, तव धर्मका प्रकाश फैलता है। हम तो आग लगानेवाले हैं। हम पहले आग लगाना चाहते हैं। और उसके वाद निर्माणका काम होगा। निर्माणका काम पहले नहीं हो सकता है। जहाँ अग्निनारायण प्रकट हुआ, वहाँ नवनिर्माणका आरंभ होता है।

इसलिए हम तो पहले आग लगायेंगे और वादमें निर्माण करेंगे। सरकारके पास जो रेकार्ड पड़े हैं, वे सारे खत्म होनेवाले हैं। जहाँ क्रान्ति होती है वहाँ पुराने रेकार्डोंको वचाकर नहीं होती। क्रान्ति आती है, तो रेकार्ड वचते नहीं, सव खत्म हो जाते हैं। तो फिर ऐसी क्रान्तिके समय कौन-सी चीज वचानी है? शास्त्रोंने कहा है—

'वेदान् उद्धरते ।'

'वेदोंको बचाओ, बाकी सब डूबने दो।' एक कहानी है कि प्रलयके समय मत्स्यावतार निर्माण हुआ, जिसके द्वारा वेदोंको बचाया गया। वेदोंको बचानेका मतलब क्या है? उसका मतलब यही है कि अंतर्ज्ञानको बचाना और बाकी सब पुरानी चीजोंको डुबाना।

—जामताड़ा (संथाल परगना)
१८-१२-'५४

## ११२

हमारे पास जो कुछ है, संपत्ति, बुद्धि, शक्ति—वह सब समाजके लिए है। हमें अपने पास कोई चीज रखनेका अधिकार नहीं है, समाजके पास रखनेका अधिकार है। और समाजको सब कुछ अर्पण करके फिर समाजसे प्रसादरूप लेनेका ही अधिकार है। हमने जो कुछ कमाया, वह भगवान्‌की शक्तिसे ही कमाया। इसलिए सब कुछ उसीका है। अबतक हम लोग पत्थरकी मूर्तिके सामने भोग चढ़ाते थे और फिर प्रसाद ग्रहण करते थे। वह भगवान् तो खाता नहीं था, पर अब भगवान्‌को भूख लगी है। तो भक्त बनकर उसे खिलाना चाहिये। अब मूर्तिके सामने थाली रखनेका नाटक क्यों करते हो? भगवान् बोलते हैं कि 'जिसने भूखोंको खिलाया, उसने मुझे खिलाया; जिसने प्यासेको पानी पिलाया, उसने मुझे पानी पिलाया और जिसने ठंड़में ठिठुरनेवालेको कपड़ा पहनाया, उसने मुझे कपड़ा पहनाया।'

भक्तका हृदय ऐसा होता है कि वह सिर्फ प्रसाद ही ग्रहण कर सकता है। तो अब आप भगवान्‌को खिलाते जाइये और फिर खाते जाइये। देते रहिये और खाते रहिये—

'तेन त्यक्तेन भुंजीथाः।'

इस तरह भोग करोगे तो भगवान् उस भोगसे प्रसन्न होगा। जंगल जाकर तपस्या करनेकी कोई जरूरत नहीं है। भगवान्‌को अर्पण करके

खाओ तो वह खाना भी भक्ति बन जायगी। इस तरह जो खाता है, उसका खाना यज्ञकी आहुति बन जायगी। वह मामूली खाना नहीं रहेगा, बल्कि प्रसादसेवन होगा।

—जामताड़ा (संथाल परगना)
१८-१२-'५४

## ११३

जिस तरह पुराने जमानेमें एक लोकभ्रम था कि 'यह कलियुग है और इसमें पाप करना लाजमी है', उसी तरह आज भी एक लोक-भ्रम फैला हुआ है कि 'यह तो यंत्रयुग है।' लेकिन हमें इन भ्रमोंसे मुक्त होना चाहिये। और भूदानमूलक, ग्रामोद्योगप्रधान अहिंसक क्रान्तिके विचारको समझ लेना चाहिये। हिंदुस्थानका उद्धार ग्रामोद्योगसे ही हो सकता है। लेकिन एक भ्रम फैला है कि इस यंत्रयुगमें ग्रामोद्योग कैसे चलेंगे। सारी दुनिया एक ओर जा रही है, तो हम दूसरी ओर कैसे जा सकते हैं? हम मानते ही नहीं कि दुनियामें हमारी भी कोई हस्ती है। लेकिन जिस तरह बाहरके विचार यहाँ आ सकते हैं उसी तरह हम यहाँके विचार भी बाहर भेज सकते हैं। यह हिम्मत हममें होनी चाहिये कि हम अपने विचार बाहर भेजेंगे। कविने कहा है—

'प्रथम सामरव तव तपोवने।'

'जब कि सारी दुनिया अंधकारमें थी, तब यहाँपर ज्ञानका प्रकाश फैला हुआ था, यहाँके तपोवनोंमें अध्ययन चल रहा था, तत्त्वज्ञानका निर्माण हो रहा था।' इसलिए हमें ऐसे लोकभ्रमोंको खत्म करना चाहिये, क्योंकि उनसे मनुष्यकी सारी शक्ति खत्म हो जाती है। इसलिए वेदांतने कहा था कि सबसे श्रेष्ठ शक्ति कोई है, तो वह है 'सम्यक्ज्ञानम्'। इसलिए हम हिम्मत न हारें और ज्ञान हासिल करें। दुनियामें जो दूसरे-दूसरे विचार चलते हैं उनके भ्रममें न आयें और अपना विचार कायम रखें, अपनी बुद्धि कायम रखें। इसीलिए आर्य चाणक्यने कहा था—

'बुद्धिस्तु मा गान् मम ।'

'मेरी बुद्धि न जाय ।' और सब जाय, पर बुद्धि न जाय । यही बात भगवान्ने गीतामें कही है—

'बुद्धौ शरणम् अन्विच्छ ।'

'बुद्धिकी शरणमें जाओ । दुनियामें यह जो सारी अबुद्धियाँ चलती हैं, उनमें हम न पड़ें और अपनी बुद्धि कायम रखें ।'

—गोड़िया (संथाल परगना)
१९-१२-'५४

## ११४

आज जो समाजव्यवस्था बनी है उसमें सत्तावाद चलता है । पतिको लगता है कि पत्नीपर मेरी सत्ता चले । माता-पिताको लगता है कि बच्चों-पर हमारी सत्ता चले । गुरु चाहता है कि शिष्योंपर मेरी सत्ता चले । इस तरह सत्ताकी, आज्ञाकी बात चलती है । यह क्यों नहीं होता कि माता-पिता बच्चोंको सलाह दें, आज्ञा न दें ? गुरुको ऐसा क्यों लगता है कि शिष्यको मेरी आज्ञा माननी चाहिये ?

हिंदुस्थानमें ही ऐसे अजीब गुरु हो गये हैं, जो अपने शिष्योंसे कहते थे कि हमारी आज्ञा ठीक हो, तभी मानो । हिंदुस्थानका गुरु अपने शिष्यसे कहता है—

'यानि अस्माकं सुचरितानि, तानि सेवितव्यानि । नो इतराणि ।'

'हमारे जीवनमें जो अच्छाई होगी, वही लो । और जो अच्छाई नहीं है, उसे मत लेना । हमने जो बुरे काम किये होंगे उनको नहीं लेना ।' यह है, निरहंकार सेवा । गुरुको यह अहंकार नहीं होना चाहिये कि शिष्य-को मेरी बात माननी चाहिये ।

—केवटजाली ( संथाल परगना )
२०-१२-'५४

# ११५

भूदान-यज्ञमें काम करनेवाले एक भाईने हमसे कहा कि 'हम एक राज-नैतिक पक्षके नामसे जमीन माँगते हैं तो दूसरे पक्षवाले नाराज हो जाते हैं।'......क्या आपने रामजीका नाम नहीं सुना? उसीके नामसे माँगो। किसी पक्षके नामसे माँगनेकी क्या जरूरत है? परंतु आजकल रामजीका नाम तो गायब ही रहता है। हर कोई अपनी-अपनी सत्ता चलाना चाहता है। कहीं-कहीं तो लोगोंने चाहा कि हमारी संस्थाके जरिये इतने दानपत्र मिले, यह जाहिर हो जाय। ......बिल्कुल बच्चोंकी-सी हालत है यह! ऐसी हालतमें समाजकी सच्ची सेवा नहीं होती। सेवाका केवल नाम होता है। और अपना अहंकार, भोगवासना, यह सब तो रहता ही है। उससे पुण्यकी सुगंध नहीं फैलती। शास्त्रोंने कहा है—

'पुण्यस्य कर्मण: दूरात् गंधो वाति।'

'पुण्यकी सुगंध दूरसे फैलती है।' वास्तवमें वह सुगंध हो तो दूरसे ही फैलती है। इसीलिए संतोंने कहा है कि निरहंकार भावसे नम्र होकर सेवा करनी चाहिये।

अहंकार छोड़कर काम करना चाहिये तब भूदान-यज्ञ बहुत जोर करेगा। हम भगवान्से यही वरदान चाहते हैं कि हमारे भाई निरहंकार भावसे काम करें। अगर यह होगा तो जितनी जमीन मिलेगी उतना हृदय-परिवर्तन होगा। वह सारा दान पावनताका प्रतीक होगा। और, इतना समाज बदला, यह कहा जा सकेगा। आज हम यह नहीं कह सकते हैं कि साराका सारा दान हृदय-परिवर्तनसे प्राप्त हुआ है। परंतु परमेश्वरकी कृपासे कुछ तो दान हृदय-परिवर्तनका प्रतीक जरूर है। अगर सारा इसी तरहसे हो जाय तो भूदान-यज्ञ बहुत जल्दी सफल होगा। मेरी भगवान्से यही प्रार्थना है कि 'तू हमें ऐसी बुद्धि दे कि इस कार्यके निमित्तसे सारे समाजकी शुद्धि हो।' शुद्धि होगी तो फिर सारे मसले हल होंगे।

—केवटजाली (संथाल परगना)
२०-१२-'५४

## ११६

शास्त्रकारोंने कहा है—

'धर्मार्थकामाः सममेव सेव्यः।'

'धर्म, अर्थ, काम-सेवन सबको एक साथ मिलकर समान भावसे करना चाहिये।' यह नहीं हो सकता है कि चंद लोगोंको धर्मकी तालीम मिले और चंद लोगोंको न मिले। सबको धर्मकी तालीम मिलनी ही चाहिये। धर्मरत्नकी प्राप्ति हर एकको होनी चाहिये। गुणविकासका मौका हर एकको मिलना चाहिये। धर्मका समान भावसे सेवन करनेका यही मतलब है। अर्थका समान भावसे सेवन करनेका मतलब है कि हर एकको जीवनकी आवश्यकताएँ समान भावसे मिलनी चाहिये। और कामका समान भावसे सेवन करनेका मतलब है कि हर एकको कामवासनाका उचित और मर्यादित भोग करनेका अवसर प्राप्त होना चाहिये।

'धर्मार्थकामाः सममेव सेव्यः'—यह सामाजिक जीवनका सूत्र है। इस तरहसे धर्मशिक्षण, अर्थलाभ और कामतृप्तिकी योजना हो तो समाजकी बहुत सारी समस्याएँ हल हो जायँगी। इसके अलावा, यह योजना करनेके द समाजको यह तालीम देनी चाहिये कि काम और अर्थ तुच्छ वस्तु हैं। मुख्य वस्तु तो यह है कि हर एकको आत्माका दर्शन हो। जिसे हम मोक्ष कहते हैं वह सबको प्राप्त हो सके, सब उसके लिए कोशिश करें। इस तरह समाजमें धर्म, अर्थ, कामके समान सेवनकी योजना करनेके बाद सारे समाजको मोक्षपरायण बनाना चाहिये।

—बालेश्वर (उत्कल)
६-२-'५५

